# रामलीला

रामलीला का आरम्भ महाकवि तुलसीदास ने किया है। कुछ विद्वानों का भी यही मत है। रामलीला जैसा कि नाम से स्पष्ट है, राम के जीवन से संबंधित है और इसीलिये उसका स्थान धार्मिक लोकमंच की श्रेणी में है। श्री जगदीशचन्द्र माथुर के अनुसार उक्त मत में 'महान् साहित्यिक सत्य छिपा पड़ा है। आपका कथन है कि "तुलसीकृत रामचरितमानस नाटकीय वर्णन है।" नाटकीय वर्णन ( Dramatic Narative) इस अर्थ में कि रामचरितमानस केवल पाठ करने की कथा मात्र नहीं अपितु वह मंच पर अभिनेय भी है। ग्रंथों के पाठ किये जाने के अनेक उल्लेख प्राप्त है। रामायण की कथा कहनेवाले ग्रामों में 'पाठक' और 'वाचक'—दो भागों में बँट जाते हैं। एक दल रामायण से पाठ करता और दूसरा उसकी व्याख्या। कभी-कभी इस व्यवस्था में अभिनय भी सम्मिलित हो जाता है। जिससे लोक-मंच पर राम-लीला को प्रश्रय प्राप्त होता है। साँची में उत्कीर्ण कुछ दृश्य इस परम्परा की प्राचीनता को प्रकट करते हैं। राम की कथा से तो लोग परिचित थे ही पर उसी कथा में संवाद चमत्कार द्वारा रस-भाव उत्पन्न करने की दृष्टि से तुलसी ने जो रचना की वह संवादात्मक कही जा सकती है। इन 'संवादों' को एक सूत्र में बाँधनेवाली कड़ी यानी—सूत्रधार के संकेत आगमन और प्रस्थान की सूचनाएँ, कथानक की गति—का कोई ब्यौरा नहीं मिलता। जान पड़ता है ये सब निर्देश मौखिक हुआ करते थे जैसा रामलीला में आज तक होता है। 'रामचरितमानस' के अनेक संवाद तो छोटे-छोटे एकांकी नाटक ही जान पड़ते हैं। कुछ विद्वानों के मतानुसार 'अयोध्याकाण्ड' में घटनाओं का गुम्फन चरित्र-विकास आन्तरिक और बाह्य द्वंद्व एवं करुण-रस का पर्यवसान इन सभी नाटकीय अंगों का निरूपण इस खूबी के साथ हुआ है कि उसे यूनानी दुःखान्त नाटकों की श्रेणी में रखा जा सकता है। जो भी हो इतना तो स्पष्ट है कि 'रामचरितमानस' के कवि की नजर बराबर रामचन्द्र की लीलाओं के नाटकीय वर्णन की ओर रही है समूचा कथानक संवाद के माध्यम से अनावृत हुआ है और कई स्थानों पर विभिन्न प्रकृति के पात्रों द्वारा तर्कपूर्ण शैली में वार्तालाप का प्रयोग रंगमंच के लिये अत्यन्त उपयुक्त है। रामलीला रंगमंच की कतिपय विशेषताएँ उसे यूरोप के 'पैजन्ट प्लेज' के समकक्ष रख देती हैं। उत्तर प्रदेश के कई नगरों में रामलीला-प्रदर्शन एक ही मंच एवं प्रेक्षागृह में न होकर भिन्न-भिन्न स्थानों पर अपेक्षित दृश्य के अनुकूल वातावरण और पूर्वोल्लिखित पृष्ठभूमि से लाभ उठाते हुए किया जाता है। वनवास तक की लीलाएँ मन्दिरों में होती हैं, गंगापार के लिये नगर के किसी जलाशय अथवा नहर को चुना जाता है। चित्रकूट और उसके बाद की लीलाएँ नगर के बाहर एक विस्तृत मैदान को घेर कर की जाती हैं भरत-मिलाप और राम-तिलक के लिये पुन: मंडली नगर का वापस आती है। इस तरह रामलीला का रंगमंच अपने ढंग का यथातथ्यवादी (रियलिस्टिक) रंगमंच है और साथ ही वस्तु-विषय की महत्ता का द्योतक भी।"[1]

इस प्रकार के यथातथ्यवादी रंगमंच का एक और रूप देखने में आया है जिसमें विस्तृत मैदान के दो विरोधी छोर लंका और अयोध्या मान लिये जाते हैं। मध्य में एक उन्नत मंच पर अभिनय का आयोजन किया जाता है। 'पाठक' और 'वाचक मंच' पर

---

१ आलोचना– हिन्दी रंगमंच और नाट्य-रचना का विकास अंक ६।

ही एक ओर बैठते हैं। प्रसंग आरम्भ होने पर रावण लंका से चल कर आता है और राम अयोध्या से। भूमि के चारों ओर दर्शकों के लिये स्थान होता है। इस प्रकार की व्यवस्था कुछ स्थानों पर स्थानीय रूप से रामलीला के लिये कर ली जाती है। स्थायी व्यवस्था में लंका और अयोध्या के स्थान पर पक्के चबूतरे बना कर उन पर स्थायी अथवा अस्थायी कक्ष बनाये जाते हैं। इन कक्षों में पात्रों के लिये आवश्यक प्रसाधन और विश्राम की व्यवस्था होती है। मैदान के एक भाग में वनवास का चित्र प्रस्तुत करने के लिये कुटिया भी छवा ली जाती है। सौभाग्य से मैदान में कुछ पेड़ हुए तो कुटिया की शोभा का क्या कहना! इस प्रकार के खुले रंगमंच लेखक ने मालवा और बुन्देलखण्ड की सीमा पर देखे हैं। विदिशा के निकट प्राचीन नगर ग्यारसपुर के मंच का रेखाचित्र मानचित्र विषय को अधिक स्पष्ट करने के लिये प्रस्तुत है




रामलीला उत्तर भारत का नहीं, कुछ हेर-फेर के साथ समस्त भारतवर्ष एवं उसके निकटवर्ती देशों का धार्मिक मंच है। ऊपर 'रामचरितमानस' को नाटक की कसौटी पर कसा गया है। डा० विंटरनित्स, ओल्डनबर्ग तथा पिशेल तीनों ने इस प्रकार का अनुमान वैदिक ऋचाओं में संवादात्मक पद पेश कर भी किया था। ऋचाएँ उनके मत से नाटक के वे पद्यात्मक अंश हैं जो सुरक्षित रह सके और बीच बीच में प्रयुक्त होनेवाले गद्यांश परिवर्तित होते रहे, इसलिये लिपिबद्ध नहीं किये गये।[1] इस मत पर आगे पर्याप्त रूप में विचार किया। इस बात 'रामचरितमानस' के संबंध में अनुमान का स्थान मात्र नहीं है। क्योंकि लोक रंगमंच पर उसका प्रत्यक्ष प्रयोग होता आ रहा है। रामायण और महाभारत के नाटक और 'चारण' नाटकों से रामलीला के अभिनय सूत्र मिल रहे हैं। भक्ति आन्दोलन के पूर्व रामलीला प्रदर्शन के प्रमाण मिलते हैं। हरिवंशपुराण (४०० ई० पू०) में रामलीला पर आधारित एक नाटक अभिनीत किये जाने का उल्लेख है। वाल्मीकि के

१ कीथ दी संस्कृत ड्रामा पृष्ठ २१-२२ १९२४।

समय वीर-पूजा के निमित्त गाये जानेवाले गीतों और अभिनय में रामकथा का प्रभाव था। लव-कुश तो रामकथा का गायन ही करते थे। कदाचित् इसीलिये 'कुशीलव' शब्द पूर्वकाल में गायक एवं अभिनेता के पर्याय स्वरूप स्वीकार किया गया था। इससे यह अनुमान किया जा सकता है कि रामकथा को लिपिबद्ध करने के पूर्व लोकमंच पर राम की जीवन-लीलाएँ प्रारम्भ हो गई थीं। बहुत सम्भव है कि तुलसीदास ने इस माध्यम को सुव्यवस्थित रूप देने के लिये मानस की रचना नाटक की दृष्टि से की हो। अतएव यदि काशी के रामनगर की रामलीला के संस्थापक तुलसी माने जाते हैं तो सम्भव है यह असत्य नहीं भी हो।

रामानन्द ने रामभक्ति के प्रचारार्थ बहुत सम्भव है रामलीला का माध्यम अपनाया होगा। कदाचित् उस समय की लीलाओं का मंच आज की तरह सुगठित न होकर अनगढ़ अधिक होगा। इस अनगढ़पन का परिष्कार तुलसी के 'मानस' से किया जाना सम्भवतः विचारणीय है। तुलसी के समय या उनके आगे-पीछे प्रयोग की दृष्टि से राम संबंधी नाटक मंच के लिये लिखे गये हों तो आश्चर्य नहीं। लोकमंच की सम्पत्ति होने के कारण उनका आज प्राप्त न होना आश्चर्य का विषय नहीं।

१८वीं और १९वीं शताब्दी की लीलाओं के आँखों देखे वर्णन उपलब्ध हैं, जिनसे पता चलता है कि रामलीला उत्तर भारत के बाहर भी ठेठ दक्षिण के छोर तक प्रचलित थी। इन दिनों की खोज ने उसके सुदूर देशों तक में प्राप्त होने के प्रमाण उपलब्ध करा दिये हैं। किसी न किसी रूप में प्रायः सभी पड़ोसी देश राम को उनके देश का पावन पुरुष समझते हैं। बर्मा में कवि यूतो लिखित 'रामयागन' (रामायण) यद्यपि मंच की रचना नहीं है, तो भी लोगों में रामलीला 'यामप्वे' नामक नाटय के रूप में प्रचलित है। स्याम में कठपुतलियों द्वारा रामकथा वर्णित की जाती है। रामलीला भी लोगों में प्रख्यात है। बाली द्वीप के लोक-नृत्यों में रामकथा की घटनाएँ प्रदर्शित की जाती हैं। कम्बोडिया के 'रीयामकेर' अथवा स्याम के 'रामकीन' ग्रन्थों के अतिरिक्त राम के जीवन संबंधी घटनाएँ दोनों देशों के प्राचीन मन्दिरों में उत्कीर्ण पायी जाती हैं। यद्यपि प्रदर्शित करने में लोक प्रचलित कई परम्पराओं का चुन कर आश्रय लिया जाता है तथापि रामायण की मूलकथा में विशेष परिवर्तन नहीं होता। सुदूर अमेरिका में भी माबियों ने राम-रावण युद्ध के प्रदर्शन देखे हैं।

मध्यकाल की परिस्थितियों में मुख्यतः उत्तर और मध्यवर्ती भारत में रासलीला और रामलीला को पनपने का खूब अवसर मिला। रास में कृष्ण चरित के साथ संयोग के उपभोग एवं माधुर्यमयी शृंगार चेष्टाओं के लिये पर्याप्त छूट रही है। अतएव उन दिनों रामलीला की अपेक्षा रासलीला संबंधी नाटय रचनाएँ अधिक हुईं। पूर्व में राजदरबारी नाटय-कला भी 'कीर्तनिया' और 'अंकिया' के नाम से नेपाल मिथिला और असम में अपनी कृष्ण चरित पर ही अवलम्बित थी। रामलीला में राम के उदात्त चरित की रक्षा करने के लिये मंच संबंधी गतिविधियों में मर्यादा अपेक्षित रही है। पुरुषोत्तम राम के व्यक्तित्व की झाँकी रास के राधा और कृष्ण की लीलाओं के ठीक विपरीत है। रामलीला में इसीलिये शृंगार को पनपने का अवसर नहीं मिला। राम के प्रति लोगों में आध्यात्मिक श्रद्धा है। कृष्ण उनकी तुलना में शृंगार के आलम्बन हैं। मानव प्रवृत्तियों की जो तुष्टि रास में होती है वह रामलीला में संभव नहीं। आज भी नेपाल और मिथिला के कीर्तनिया कृष्ण-कथा पर आधारित हैं। वहाँ कदाचित् ही पिछली शताब्दियों में लिखे गये राम-संबंधी नाटक मिलें। हिन्दी में १९वीं शताब्दी में

ारतेन्दु हरिश्चन्द्र की प्रेरणा से कुछ अच्छे नाटक लिखे गये जिनमें 'सीता-स्वयंवर' (देवकीनन्दन
त्रिपाठी) 'रामलीला-विहार' (मधुकर) तथा 'रामलीला' (दामोदर शास्त्री) मुख्य हैं।
ारतेन्दु के पश्चात् रामलीला को सुसंस्कृत बनाने के लिये माधव शुक्ल एवं उनके साथियों
ने १८९८ ई० में श्री रामलीला नाटक मंडली' की स्थापना की थी पर वह नहीं चली।
व्यास' और 'माच' की तर्ज पर लिखी गई 'रामलीला' बीसवीं शताब्दी के प्रारम्भ में मिलती
है। मालवा में 'रामलीला माच' की किसी समय बड़ी धूम रही। आज भी कभी-कभी माच
की शैली में यह लीला अभिनीत की जाती है।

रामलीला का रास की भाँति अपना स्वतन्त्र विकास हुआ। बहुत संभव है दोनों की
नाट्य मंडलियों में प्रतिस्पर्द्धा भी रही हो। रामलीला में 'मानस-पाठ' की परम्परा ही उसकी
लस्पष्टता की द्योतक है। उसके द्वारा कथा-सूत्र जुड़ते जाते हैं और तदनुसार अभिनय चलता
रहता है। रिजले ने ऐसी लीलाओं को देख कर जो वर्णन किया है, उससे पता चलता है कि
(१) नृत्य और गीत के साथ कथा का विकास (२) पद्यात्मक संवाद (३) खुला मंच (४)
न्यूनतम अलंकरण एवं रंग लेपन (५) मंच पर स्त्रियों का प्रवेश निषिद्ध और (६) पतिमय अभि
नय—लोकधर्मी नाट्यों की प्रमुख विशेषताएं हैं। रामलीला में नाटकीय गति युद्धादि अवसरों
पर ही तीव्र पड़ती है अन्यथा शेष अभिनय में शान्त एवं गम्भीर वातावरण बना रहता है।

वर्षों व्यतीत हो गये। वही राम वही सीता वही लक्ष्मण वही भरत और वही रावण
लोकमानस में बसे हुए हैं। आदिकवि वाल्मीकि ने राम-कथा के प्रचार का जो संकेत—

"यावत् स्थास्यन्ति गिरयः सरितश्च महीतले।
तावद्रामायण-कथा लोकेषु प्रचरिष्यति॥"

किया था वह आज सत्य सिद्ध हो रहा है।

रामलीला प्रस्तुत करने की कुछ उल्लेखनीय शैलियां हैं। दक्षिण भारत में 'कथकली
नृत्य' की कतिपय भाव-भंगिमाओं का आधार रामकथा है। १७वीं शताब्दी में केरल
ों और रामकृष्णा ने इस शैली में रामकथा को प्रथम बार अभिनीत किया था। आगे
चल कर १८वीं शताब्दी में राजा रामनाथन् ने रामायण की कुछ मुख्य घटनाओं को
लेकर कथकली शैली की कुछ भाव भंगिमाओं का परिष्कार किया। कथकली नृत्य
प्रायः खुले मंच पर होते हैं इसलिये लोक-जीवन से संबंधित हैं। नर्तक के प्रवेश करते
ही मंगलपाठ होता है। तत्पश्चात् कथा प्रारम्भ होती है। मंच पर नर्तक आंगिक
अभिनय द्वारा उसे रूप प्रदान करता जाता है। स्थानीय विशेषताएं मलयाली गीतों के
माध्यम से उभरती जाती हैं। यह शैली दक्षिण भारत तक ही सीमित है।

उत्तर भारत में दृश्य और श्रव्य दोनों ही काव्यों का रस रामलीला में
। मंच के एक ओर बैठ कर वाचक रामायण का पाठ करता है। पाठ करते हुए जहां
अभिनय संभव हो वहां अभिनेता अपने हाव-भाव से कथा को दृश्यमय करता है। एक
और प्रकार इसमें मिलता हुआ है। पाठक द्वारा पढ़े हुए अंश को पात्र मंच पर अपनी
भाषा में संवादात्मक रूप में ढालते हुए अभिनय करते हैं।

रामलीला का यह क्रम आश्विन शुक्ल प्रतिपदा से प्रारम्भ होता है। अनन्त ऐसी
लीलाओं में चमत्कारपूर्ण भाग लेती है। किसी भी पात्र की कमी हुई नहीं कि उसके स्थान पर
नई स्वयंसिद्ध पुरुष उपस्थित हो जाते हैं।

दिल्ली में रामलीला की बड़ी धूम रहती है। सम्भव सन् १९२० से दिल्ली में केवल
एक ही रामलीला होती थी। बाद में संख्या बढ़ने लगी। कहा जाता है कि बहादुरशाह के

समय महन्त रामोदास ने दिल्ली में इस उत्सव का आरम्भ किया था। सन् १९१८ में रामलीला के संचालनार्थ रामलीला-समिति को शासन द्वारा मान्यता प्राप्त हुई। तब से यह उत्सव सुव्यवस्थित रूप से आयोजित होता आ रहा है। रामोदास की परम्परा में आज जो महन्त हैं वही रामलीला के संचालक हैं। [परिशिष्ट में इस महन्त परम्परा का ब्यौरा दिया गया है।]

अयोध्या में अनोखा दृश्य देखने को मिलता है। यहाँ आश्विन कृष्ण नवमी से आरम्भ होकर रामलीला के विविध प्रसंग ११ दिन में पूरे होते हैं। लंका-दहन की आयोजना में बड़ा परिश्रम किया जाता है। साठ-सत्तर फुट ऊँचा रावण का महल बनाया जाता है। उस पर हनुमान रस्सी के सहारे चढ़ कर अग्निदाह करते हैं। आगरा में आश्विन कृष्ण प्रतिपदा से रामलीला शुरू होती है। जब राम को वनवास दिया जाता है तो नगरवासी मंच को छोड़ कर राम को यमुना के पार पहुँचाते हैं। यहाँ उपयुक्त स्थानों पर घटनाओं का क्रम से आयोजन किया जाता है। मथुरा में आश्विन शुक्ल प्रतिपदा से कई रामलीला मण्डलियाँ उत्सव आरम्भ कर देती हैं। लखनऊ में तो होड़-सी लग जाती है। कुमाँयू में विजयादशमी के अवसर पर रामलीला का प्रदर्शन होता है। साधारण संवादों के अतिरिक्त देसी राग-रागनियों में वाल्मीकि और तुलसी की रामायण के अंश गाये जाते हैं। नेपाली और तिब्बती रामायण के पात्र अधिक निखरे हुए होते हैं। अभिनय भी उसके लौकिक प्रभाव को उठाने में योग प्रदान करता है।

रामलीला में वेष-भूषा और रंग-सज्जा के लिये विशेष परिश्रम नहीं किया जाता। काजल चन्दन सुरमा [illegible] बढ़िया पेवड़ी रोली मुर्दा सिंगी मोहर, [illegible] चेहरे-मोहरे, पन्नियों से चमकाये हुए मुकुट लकड़ी के अस्त्र-शस्त्र दाढ़ी-मूँछें, [illegible] कपड़े कमण्डल हनुमानजी और बन्दरों के लिये सनसनी पूँछें, राम-लक्ष्मण [illegible] गदा के अंगे धनुष-बाण आदि सामग्री पर्याप्त है। मजा यह कि रामलीला [illegible] कुछ अस्वाभाविकता होते हुए भी लोग उसे बड़े उत्साह से देखते हैं। एसा [illegible] कि यह परम्परागत लोक-नाट्य लोगों की धार्मिक भावनाओं को परितोष [illegible] है पर उनके लिये मनोरंजन का आवश्यक साधन भी हो गया है। यद्यपि [illegible] पर रामलीला स्वांग मात्र रह गई है तथापि उसके परिष्कार और [illegible] योजित योजना को ध्यान में रखते हुए देशव्यापित प्रयत्न किये जाने पर [illegible] राष्ट्रीय मंच का स्वरूप सहज ही उपलब्ध कराया जा सकता है। [illegible] देश में कतिपय नृत्य-मण्डलियों पर पड़ा है। नृत्य-नाटय रूप में जो [illegible] ने किये हैं उनसे रामलीला की शैली में एक दृष्टि से अभिवृद्धि हो [illegible] उसके लोकनाट्य रूप का प्रश्न है उसमें मंचीय आडम्बरों का [illegible] अभिनय होने पर ही कोई भी कथा जन-जीवन के निकट आ सकता [illegible] रामलीला के संबंध में इस दृष्टि से विचार किया जाना अपेक्षित है।



# 'माच' और 'ख्याल'

'माच' शब्द 'मंच'[1] का मालवी तद्भव रूप है। मालवी में यह शब्द मंच बाँधने और उस पर अभिनीत किये जानेवाले 'ख्याल' (खेल) दोनों ही अर्थ में प्रयुक्त होता है। वस्तुतः 'माच' मंच पर अभिनीत किया जानेवाला मालवा के पठार और निकट वर्ती क्षेत्र का लोकनाट्य है। माच की व्याख्या के पूर्व माच-मंच के विषय में संक्षिप्त जानकारी प्रस्तुत करना यहाँ भूमिका की दृष्टि से संगत होगा।

माच-नाट्य प्रारम्भ करने के कुछ सप्ताह पूर्व उचित मुहूर्त में ग्राम अथवा नगर की बस्ती के किसी खुले एवं निश्चित स्थान में माच-मंच का 'खम्ब' (स्तम्भ) स्थापित किया जाता है। उस समय माच-नाट्य के अभिनेता और कार्यकर्ता एकत्र हो कर अपने गुरु के कर-कमलों से खम्ब की पूजा करवाते हैं। खम्भ के पत्र अमर बत्तरी धनिया गुड़ और लाल-लाल वस्त्र पूजन-सामग्री में प्रयुक्त किये जाते हैं तथा पूजन की बेला में ढोलक का सतत रूप से बजना अनिवार्य समझा जाता है। माच-मंच के निर्माण के लिये यह औपचारिक आयोजन मांगलिक माना जाता है।

मंच प्रायः दृढ़ खम्भों पर ५ फुट से लगा कर १० फुट ऊँचा बनाया जाता है। ऊपर चार बल्लियों के सहारे चन्देर चादर तान दी जाती है और उसमें रंग-बिरंगे कागजों के फूल गोंद से चिपकाये जाते हैं। मंच के चारों ओर रंगीन पन्नियाँ लाल-पीले वस्त्र के टुकड़े आम के पत्तों की झालरें या ऋतु के फूलों की बन्दनवारें भी टाँगी जाती हैं। मंच की लम्बाई और चौड़ाई का प्रमाण आवश्यकतानुसार घटाया-बढ़ाया जा सकता है। इस प्रकार सज्जित मंच यद्यपि चारों ओर से खुला होता है किन्तु उसकी सुरक्षा के हेतु अन्य व्यवस्था की जाती है जो माच की परम्परा में अपना वैशिष्ट्य रखती है।

मंच-व्यवस्था के अनुशासनार्थ माच-मंच के दोनों ओर दो-दो पाट और सामने वेदी के चार खम्भे गाड़े जाते हैं। चार खम्भ के निकट १६ युवक १ जमादार, १ थानेदार, और १ बादशाह बैठते हैं। यह योजना माच के सौन्दर्य में उत्कर्ष प्रदान करती है। पृष्ठ के पाट 'बारह पाट के पाट' कहलाते हैं। जहाँ माच-मण्डली के कुछ विश्वास पात्र कार्यकर्ता और अभिनेता माच-नाट्य के अभिनय के अवसर पर उपस्थित रहते हैं। इसी तरह 'बारह पाट के पाट' के पास एक 'टेक का पाट' भी अवश्य रहता है, जिस पर अभिनेताओं के बोल झेलने के लिये कुछ व्यक्ति बैठते हैं और सामूहिक स्वर में 'बोल' और 'टेक' दुहराते हैं जिससे थके हुए अभिनेता को कुछ विश्राम का अवसर मिल जाता है।

---

१ मालवी में मंच शब्द के तीन और तद्भव रूप विद्यमान हैं पर उनके अर्थ भिन्न हैं यथा—'मचान' (भवन निर्माण के हेतु सहारे के लिये बाँधा जानेवाला तख्ता एवं खेत में रखवाली के लिये चार बल्लियों पर आधारित 'डामला'), 'माचा' (बैठने की बड़ी खटिया) और 'माची' (बैठने की छोटी खटोली)।

मंच के एक ओर कुछ अनुभवी वृद्धजन बैठते हैं। यदि बोल में कोई भूल हुई अथवा ढोलक की थाप में त्रुटि हुई या अभिनेता के पद-संचालन या हाव-भाव में कहीं असम्बद्धता आई तो वे संकेतों द्वारा सचेत करते हैं। माच के प्रणेता गुरु का आसन भी माच-मंच के एक ओर होता है जिस पर कोई बैठता नहीं। अब यह व्यवस्था एक प्रकार से निरीक्षण के रूप में है।

प्रकाश के लिये मशालची अपनी मशालों को मंच के तीन खम्भों पर लगा कर अपना उत्तरदायित्व निभाता है। तनिक भी मशाल में प्रकाश का अभाव हुआ नहीं कि वह उठ कर तेल में भरते हुए चमचट्टे भिगो देता है। आधुनिक युग में जहाँ विद्युत अथवा गैस-बत्ती (पेट्रोमेक्स) उपलब्ध हैं वहाँ मशालों की आवश्यकता नहीं पड़ती। माच-मंच की इस व्यवस्था में रंगशाला का कोई स्थान नहीं क्योंकि संबंधित पात्र मंच के निकट किसी स्थान में अपने वस्त्रादि परिवर्तित कर आ जाते हैं। मंच चारों ओर से खुला होने के कारण नेपथ्य नहीं होता। दर्शकगण कहीं से भी बैठ कर सम्पूर्ण गतिविधि देख सकते हैं, तो भी (देखिये माच-मंच का रेखाचित्र) सुविधा के लिए दर्शकों को तीन ओर ही बैठने दिया जाता है।




भरत के नाट्य-मण्डप के निर्माण का विधान अपने 'नाट्य-शास्त्र' (ई० पू० द्वितीय शताब्दी) के द्वितीय अध्याय में विस्तार से दिया है। उसमें विकृष्ट चतुरस्र और त्र्यस्र—तीन प्रकार के मण्डपों का उल्लेख किया गया है। प्रथम देवताओं के लिये और शेष दो प्रकार मनुष्यों के लिए हैं। अन्तिम 'त्र्यस्र' जनसाधारण का मण्डप है। यद्यपि 'चतुरस्र' ही भरत की दृष्टि में उत्तम है तथापि प्रयोगानुसार मण्डप के

है। राजस्थानी में 'धाड़ी' शब्द का सामान्य अर्थ डाकू है। यों धाड़ी और डाकू में बहुत अन्तर है। 'धाड़ी' अन्याय के विरुद्ध लड़ कर शोषित की रक्षा करनेवाले हुआ करते हैं। ये धनवानों को डाकू की भाँति लूटते अवश्य हैं पर उस लूट की सम्पत्ति से निराश्रितों और दलितों की सहायता करते हैं। डाकू का यह आदर्श नहीं होता। यही कारण है कि 'धाड़ी' लोक-जीवन में वीर-पूजा की भावना से प्रतिष्ठित है। कई धाड़ियों के जीवन चरित्र मंच के विषय हैं। सम्भवतः इसी 'धाड़ी' से मालवी का 'धाड़ा' शब्द बना है जिसका अर्थ है डाका अथवा लूट-पाट के लिये किया गया आक्रमण। आदर्श वीरों के अभिनय की प्रवृत्ति सदैव ही रही है। मालवा में इसी 'धाड़ी' से मिलता हुआ 'डाग-डारी' का अभिनय वस्तुतः चरित्र प्रधान नाट्य का द्योतक रहा होगा। उपलब्ध जानकारी के आधार पर कहा जा सकता है कि इस नाट्य-शैली में 'धाड़ी' चरित्रों के साथ-साथ धीरे-धीरे पौराणिक चरित्रों और कथानकों के समावेश की प्रवृत्ति बढ़ी जो आगे चल कर माच के लिए भूमिका निर्मित करने में सहायक सिद्ध हुई प्रतीत होती है।

धाड़ी राजस्थान की एक जाति भी है जिसका कार्य मन्दिरों में स्वांग करना अथवा गीत गाना है। कदाचित् उनके द्वारा प्रचलित खेलों को ही 'डाग-डारी' के खेल कहा जाता हो। उपयुक्त सामग्री के अभाव में इस परम्परा के संबंध में अधिक नहीं कह जा सकता फिर भी माच की पृष्ठभूमि 'डाग-डारी' के खेलों या किंवदन्तियों में प्राय उल्लेख मिलता है।

## जान मालकम के संस्मरण

लगभग डेढ़ शताब्दी पूर्व मालवा के ग्रामों में कठपुतलियों के खेल दिखानेवाले एवं चतुर घुमन्तू अभिनेताओं के आगमन का उल्लेख सर जान मालकम ने किया है।[1] मालकम ने किसी बामूबा नामक एक ब्राह्मण अभिनेता के संबंध में लिखा है कि 'यह असंख्य यूरोपीय एवं भारतीय दर्शकों के सम्मुख (जिनमें स्त्रियाँ भी सम्मिलित थीं) कई बार अपना अभिनय दिखा चुका था। यह अभिनय स्वयं उन्हीं के कम्प में हुआ था। मालकम का कथन है कि बामूबा नकल की कला में इंग्लैण्ड के ख्यातिप्राप्त माने हुए अभिनेताओं से किसी तरह कम नहीं था।'[2] इसी प्रकार उस समय के लोक-नाट्यों का उल्लेख करते हुए बताया है कि "उन खेलों के विषय प्राय पौराणिक कथानकों पर आधारित होते थे। कथानकों का स्तर तत्कालीन नरेशों और अधिकारियों के आदर्शों के अनुसार होता। हनुमान या ढूँढ़-ढूँढाले (बड़े पेट वाले) गणेश मंच पर आते हिन्दु देवताओं और अवतारों के स्वांग किए जाते और राजा मंत्री तथा उनके दरबारी प्राय परिहास के विषय बनाये जाते।[3] ग्रामीण जनता को उन खेलों में विशेष आनन्द प्राप्त होता जिनमें उनके यथार्थ जीवन की झाँकी होती। जिला अधिकारियों का घूस लेने का प्रकरण अथवा ग्रामीणों पर क्रोध करना और अधिकारियों की चापलूसी और उन्हें मंच के एक ओर घूस लेते हुए अथवा देते हुए बताना आदि परिहासों को देखने के लिये मालवी स्त्री-पुरुष माच के दर्शकों की भाँति उन दिनों रात-रात बैठे रहा करते थे।"[4]

१ मेमायरस् ऑफ सेन्ट्रल इण्डिया—भाग २, अध्याय / १४ पृष्ठ १९९।

२ वही—"ही वाज हार्डली इनफीरियर इन हिज लाइन (बर्लेस्क्युअर इन दी आर्ट ऑफ मिमिक्री) टू दि मोस्ट सेलिब्रेटेड परफार्मर्स इन इंग्लैण्ड।"

३ वही।

४ वही—पृष्ठ १९७।

मालकम के संस्मरण से यह स्पष्ट होता है कि १९ वीं शताब्दी के प्रारम्भ में मालवा में मनोरंजन के साधन ऐसे थे जिनका आधार ग्रहण कर निश्चय ही माच का प्रचलन किया गया प्रतीत होता है। पौराणिक कथानकों के साथ सामाजिक विषयों में लोक चेतना का रूप स्पष्ट लक्षित होता है। इन्हीं साधनों के स्थायी तत्व अपनाकर माच को अपना प्रमुख स्थापना का अवसर मिला।

## ख्याल और माच

राजस्थान में भी माच 'ख्याल' के रूप में प्रचलित है। वस्तुतः ख्याल और माच भिन्न होकर भी तात्विक दृष्टि से एक हैं। माच के आदि प्रणेता बालमुकुन्द गुरु (जिसके संबंध में आगे विस्तार से उल्लेख किया जा रहा है) ने अपनी समस्त माच रचनाओं को 'ख्याल' कहा है। उनके अनुसार माच ख्याल है जब कि राजस्थान के ख्याल माच नहीं हैं। बालमुकुन्द गुरु ने अपनी माच रचनाओं के शीर्षक में ही माच और ख्याल के भेद को तिरोहित कर दिया है। "ख्याल माच का—ढोलामारूणी" 'असली ख्याल माच का—सेठ-सेठाणी' या 'ख्याल माच का—नागजी दूबजी' जैसे शीर्षकों से स्पष्ट है कि गुरु की दृष्टि में ख्याल और माच में भेद नहीं था।

'ख्याल' लोकभाषा का परम्परागत शब्द है।[1] अगरचन्द नाहटा ने भी जयशंकर शास्त्री के एक लेख का उद्धरण दिया है—"ऐसा कहा जाता है कि १८वीं सदी के प्रारम्भ के आस-पास ही आगरे के इर्द-गिर्द एक नई कविता शैली प्रचलित हो चली थी आगे चल कर जिसका नाम ख्याल पड़ा। ख्याल निश्चित ही उर्दू और फारसी के मसालों से तैयार चीज है। उनको नये-नये कथानकों में बाँधना सबका काम नहीं होता। इन ख्यालियों के कई दल थे जिनमें सभी प्रकार के लोग थे और सभी प्रकार की बंदिशें बाँधने वालों के बोल कभी-कभी होड़ भी लगाने लगते थे"।[2] (वैशाखनन्द, वर्ष २ अंक ७)।

इस उद्धरण से ख्याल का प्रारंभ १८वीं शताब्दी से होना प्रकट होता है किन्तु इस काल में रचित 'ख्याल' नामक काव्य भेद का कोई उदाहरण उपलब्ध नहीं होता। कदाचित वे मौखिक रहे होंगे।[3] राजस्थानी में प्रचलित ख्यालों का उल्लेख करते हुए नाहटाजी उनके प्रचार का काल १९ वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में होना स्वीकार करते हैं। प्रमाण स्वरूप एच० एस० केलाग ने 'ग्रामर ऑफ दी हिन्दी लैंग्वेज' पुस्तक में 'डूंगजी जवारजी' ख्याल के कुछ अवतरण दिये हैं। नाहटाजी का अनुमान है कि 'स्काच प्रेस बिटेरियन मिशन' ब्यावर से प्रकाशित एवं पादरी रोबसन द्वारा सम्पादित जगदेव भार वाड़ी ख्याल की पुस्तक ही सर्वप्रथम है। आजकल तो ख्यालों की पुस्तकें एक बड़ी तादाद में उपलब्ध हैं। बालमुकुन्द गुरु ने संवत् १९०१ के पश्चात् माच रचना करना

१ लोक-कला, भाग १, अंक ९, पृष्ठ १०२।

२ वही " " ख्यालों की पूर्व परम्परा, पृष्ठ ६४।

३ मालवा में हास्यात्मक (कथा-गुण-युक्त) गीत 'ख्याली गीत' कहलाते हैं। स्त्रियाँ इन गीतों को मनोरंजन के हेतु गाती हैं। सम्भवतः इन्हीं ख्यालों से इस शैली का प्रचार लोकगीतों में हुआ हो। ख्याली गीतों में किसी घटना का परिहासात्मक रूप या परिहासपूर्ण संवादों की योजना रहती है। इस प्रवृत्ति से ख्याल रचनाओं का मनोरंजनात्मक उद्देश्य लक्षित होता है, संभवतः बाद में परिवर्तित हो गया हो।

४ लोक-कला, भाग १ अंक २ पृष्ठ ६१।

आरम्भ किया था। कदाचित् संवत् १९०१ के पूर्व ख्यालों से एक बड़ा जनसमूह प्रभावित हो चुका होगा। यही कारण है कि मुगलों में राजस्थान मथुरा आगरा कलकत्ता बम्बई आदि स्थानों की जनता को जब ख्यालों के रंग में रंगा देखा तो उसके ढंग को अपनी स्थानीय परम्परा के संयोग से अपना कर माच का उन्नयन किया। ख्याल यद्यपि लिखित ढंग की रचना है तो भी उसके पृष्ठ में गद्य पाठ्य और भवाई का प्रभाव निस्संदेह रहा होगा। यों स्थूल रूप में ख्याल और माच में बाह्य भेद नहीं है। तथापि उनके अन्तर को स्पष्ट करने के लिये निम्नलिखित प्रकारान्तर भेद दृष्टव्य हैं।

## आरम्भ की भूमिका और सामान्य लक्षण

(अ) ख्याल

१ सभी पात्र मंच से अन्यत्र किसी अन्य स्थान पर गणेश एवं सरस्वती की समवेत स्वर में स्तुति करते हैं।

२ मंच की सफाई के लिये भंगी (अभिनेता) का आगमन होता है जो अपना परिचय गा कर स्वयं ही देता है।

३ भिश्ती आ कर जल से मंच पर छिड़काव करता है यह भी गीत बद्ध बात कहता है।

४ हलकारा आ कर प्रधान नायक के आगमन की सूचना देता है। वह सदैव गढ़ बंगाले से आता है। (जैसे हलकारा गोपीचन्द का गढ़ बंगाले से—'राजा गोपीचन्द का ख्याल' अमराम भीमच वाला कृत।) हलकारा ही ख्यालकार का परिचय देता है। इसकी तैयारी के बाद ख्याल का आरम्भ होता है।

माच

१ माच-मंच पर ही समस्त अभिनेताओं और कार्यकर्ताओं द्वारा गणेश भैरूजी एवं माचकार की वन्दना की जाती है। साथ ही नगर के प्रमुख देवताओं की समवेत स्वर में स्तुति की जानी आवश्यक है।

२ माच में भंगी नहीं आता।

३ भिश्ती आ कर मंच पर अभिनयात्मक ढंग से छिड़काव करता है। वह सदैव भूपाली भिश्ती कहलाता है।[1]

"आया हूँ भूपाली भिश्ती। भूपाल मेरा गाम कर आया उज्जैन मेरा टुगा बस्ती। आया हूँ।"[2]

"भर भरवा मा पानी
छानी कर लायो रे नमन्दर तीर से
माता की म्हारी अमर बनी रे
कंचन डोल मंगाया।"

---

१ 'भूपाली भिश्ती' का अभिनय लगभग तीन घण्टे तक चलता है। इस बीच माच की अन्य व्यवस्था संपन्न कर ली जाती है। यों तो भिश्ती अपने माच के सीखतरों को अपने बोल के दो घूँट से सौन्दर्य का पान कराता है पर माच के पंडिताई उस्तादों का कहना है कि 'भूपाली—पृथ्वी को पालनेवाला राजा इन्द्र है। उसी का यह प्रतिनिधि भिश्ती आ कर छिड़काव करता है क्योंकि जहाँ माच होता है वहाँ देवताओं का आगमन संभव है।

२ गुरु बालमुकुन्द कृत नागजी दूदजी तीसरी आवृत्ति सं० १९८२ पृष्ठ ५।

म्हारी मसक का पानी जो पीस
गा घर कर दूँ भाया।"[1]

४ भिश्ती के बाद फर्राशन आती है जो गा कर मालवार गुरु की स्तुति करती है एवं मंच पर फर्श का आसन बिछाने का अभिनय करती है। उसके बोल भी लगभग आधा घण्टे तक चलते हैं। वह अपनी व्यक्तिगत बात भी कहती है जिससे कि उसके विषय में दर्शकों की सहानुभूति बनी रहे —

"भजी म्हारा पियुजी गया परदेस आसन को बिछावाजी।
बैठा सरीका थकिगी हमारा सूरज सरको तेज।
पलँग हमारी बड़क दीवारी चमके चारी सेज।
हाथ लगे हिवड़ो कुमलावे म्हारी मालक मसनी।"[2]

५ इसके पश्चात् गणेश और देवी की वन्दना। देवी के पंड का आगमन और फिर स्वयं देवी का आगमन और आशीर्वाद के बाद गुरु की जय के साथ माच का आरम्भ।

६ माच का आरम्भ अत्यन्त ही नाटकीय होता है। पूजन के पश्चात् प्रत्येक पात्र क्रमशः मंच पर आता है उस समय 'चोपदार' उसका परिचय देता है।

मालवा के सीमावर्ती क्षेत्रों में माच का स्वरूप कुछ भिन्न हो गया है। उसमें माच आरम्भ करने के पूर्व सभी पात्र मंच पर आ कर बैठ जाते हैं तब किसी निकटवर्ती जनभूमि से एक व्यक्ति मंगलाचरण जिसे 'भन्नाना'[3] कहते हैं, आरम्भ करता है और शेष सब उसे समवेत स्वर में दुहराते हैं।

इन माचों में कुछ अपनी विशेषताएँ हैं। माच के प्रणयन-कर्ता अपने हाथों में माच की लिखी हुई बहियाँ लिये अभिनेता के पीछे चलते हैं। वे मंच पर ही बही में से पंक्तियाँ बोलते हैं और अभिनेता साज पर उन्हें दोहराता है। माच का यह स्वरूप अब लुप्त हो रहा है। इसलिए कुछ सीमित क्षेत्रों में इसका रूप दिखाई पड़ता है। मध्यवर्ती मालवा में उपरोक्त क्रम से ही माच किये जाते हैं।

(आ) १ उक्त भूमिका के पश्चात् दोनों में प्रधान नायक आ कर अपना आत्म-परिचय देता है। उसके पश्चात् क्रमशः अन्य पात्र आते हैं जिनमें माच अथवा ख्याल की कथावस्तु खुलने लगती है।

२ दोनों ही संगीत प्रधान रचनाएँ हैं। संगीत की दृष्टि से ख्याल में मालवी, राग रतवा बिहाग माड़ (जंगली टर) काफी सोरठ पारसी जंगली बरवो खमाच कलिंगड़ा भैरवी आदि रागों में 'टेर' (कवालकमन) पायी जाती है। माच की धुनें 'रंगत' कहलाती हैं जिनका आगे उल्लेख किया जायगा।

३ ख्यालों के कथोपकथन गीति प्रधान और संक्षिप्त होते हैं। राग-रागनियों से ही उन्हें विस्तार प्राप्त होता है।

---

१ गुरु बालमुकुन्द कृत भावजी दूबजी तीसरी आवृत्ति सं० १९८२, पृष्ठ ५।
२ वही
३ रामाविलास गुरु की परम्परा में भैरूँ गा कर धूम मिलती है।
४ मारवाड़ी गीतों की एक शैली भी 'धमाचन' कहलाती है जिसकी प्रमुख टेक—'हमारे करतार फिर नहीं बोलना।'

४ दोनों में अभिनय की अपेक्षा संवादों का महत्त्व प्रधान है।

५ अभिनेता अपने ढंग के अभिनय के लिये स्वतंत्र है। अपनी प्रतिष्ठा स्थापित करने के लिये अभिनेता लोक मंचीय 'गुर' (भेद) रखते हैं। अभिनेता 'स्वरूप' कहलाते हैं। कहीं उन्हें 'स्वांग' और 'रूप' भी कहते हैं। प्राय: सभी व्यक्ति साधारण समाज के होते हैं।

६ दोनों की कथावस्तु—पौराणिक ऐतिहासिक और प्राय: मौलिक एवं अर्धऐतिहासिक होती है। अन्त सुखान्त होता है।

७ दोनों में नेपथ्य का अभाव है और दृश्य-परिवर्तन कल्पना और अन्य संकेतों से समझे जाते हैं।

८ दोनों मध्य रात्रि में प्रारम्भ हो कर सूरज की प्रथम किरण के साथ समाप्त होते हैं।

९ दोनों में संगीत के साथ सामूहिक और व्यक्ति नृत्य की परम्परा विद्यमान है। 'सम' की थाप पर एक झटके के साथ अभिनेता नाच की गति में प्रवेश करते हैं।

यह सम्भावना व्यक्त की गई है कि ख्याल का प्रारम्भ आगरा के निकट १८वीं शताब्दी के प्रारम्भ में एक नई कविता शैली के रूप में हुआ है। किन्तु ख्याल का राजस्थान से विशेष संबंध है। आजकल राजस्थानी में लिखे हुए अनेक ख्यालों की पुस्तकें देखने में आती हैं। सम्भवत: राजस्थान में लोक-प्रचलित कथानकों की विपुलता एवं चारण और भाटों द्वारा उनके प्रचार, प्रश्रय तथा प्रोत्साहन से बाद में यह काव्यशैली अभिव्यंजना के हेतु अपना ली गई हो। राजस्थान में गायकों की पेशेवर जातियों से इसको गति प्राप्त हुई होगी और फिर लोगों द्वारा अपनाये जाने से स्वाभाविक रूप से प्रचार में सहायता भी मिली हो। यह स्पष्ट है कि लोकरुचि को प्रभावित करने वाले साधन प्रान्त की सीमा लांघ जाते हैं। ख्याल भी माच की भाँति मालवा और निकटवर्ती प्रान्तों में खूब प्रसिद्ध हुए।

गुरु बालमुकुन्द की तरह ख्याल के क्षेत्र में नानूराम का नाम विशेष उल्लेखनीय है। नानूराम शेखावटी के चिड़ावा का निवासी था। गुरु की भाँति वह स्वयं मंच पर उतरता और अपनी मंडली को उचित निर्देशन दिया करता था। उसके बनाये हुए लगभग ६० ख्यालों का पता चला है।[1] नानू का समकालीन उजीरा तेली था जिसने १० ख्याल बनाये।[2] अन्य ख्यालकारों में सालाराम 'निर्मल' मूकरमल मिश्र, प्रेमसुख भोजक के नाम प्राय: लिये जाते हैं। माच के प्रोत्साहन में ख्यालकारों की परम्परा का निश्चय ही हाथ रहा है। माच के नाट्यों से यह स्पष्ट होता है।

## माच और रास

माच यद्यपि ख्याल के बहुत निकट है किन्तु मध्यकालीन परम्पराओं से तनिक पीछे हटते ही रास की जो सामग्री उपलब्ध हुई है उसका यथोचित अध्ययन हमारी

१ देखिये लोक कला (भाग १ अंक १) में मनोहर शर्मा द्वारा प्रस्तुत सूची, पृ० ४४ अगरचन्द नाहटा की अंक २ में प्रस्तुत सूची भी देखिये पृ० ९६–१०४। (परिशिष्ट में उद्धृत)।

२ प्रेरणा अक्तूबर १९५४ में श्री गोविन्दराम वर्मा का 'शेखावटी के नामक ख्याल'—शीर्षक लेख पृ० ८०–८१।

लोक-नाट्य परम्परा की शृंखला को दूर तक खींच ले जाता है। १४वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में लोक-मनोरंजन के लिये रास चर्चरी, फागु आदि शैली में गीति-नाट्य की रचना की जाती थी। इन नाट्यों का अभिनय उसी भाँति किया जाता था जिस तरह कुछ हेर-फेर के साथ आज माच में देखा जाता है। यद्यपि माच की परम्परा उसके नाम के अनुसार इतनी पीछे नहीं जाती तथापि शैली साम्य की दृष्टि से माच उक्त परम्पराओं से छूट कर स्वतंत्र रूप में विकसित परम्परा भी तो नहीं कही जा सकती है। इसे तो लोकधर्मी गीति नाट्य शैली कहना ही उपयुक्त होगा। भरत ने नाटक को "क्रीडनीयकमिच्छामो दृश्यं श्रव्यं च यद्भवेत्" कहकर यही बात कही है, जो माच पर भी घटित होती है।

६ 'सिरी थूलिभद्द फागु' की कथा को स्थूल रूप से देखें तो उसे 'भासों' में विभक्त किया गया है। प्रत्येक भास के अन्त में 'वस्तु' द्वारा कथा को विश्राम दिया जाता है। चूँकि प्राय: रास में कथावस्तु होती है और गेयता के साथ वे नाट्य रूपक हैं, अत: उदाहरणार्थ भासों के विभाजन क्रम को यहाँ देना संगत होगा —

भास १ मंगलाचरण, थूलिभद्द का पाटलिपुत्र वेश्या के संसर्ग का बद्ध होकर भवभव तक का वर्णन।

भास २ स्थूलभद्र का रंगशाला में प्रवेश और वर्षा का चारु चित्र।

भास ३-४ कोशा के नखशिख सौन्दर्य का वर्णन।

भास ५ मुनि को लुभाने के लिये कोशा के हाव-भाव का वर्णन।

भास ६ मुनि की चारित्रिक दृढ़ता एवं संयम की अटलता।

भास ७ उपसंहार, काम-विजय और देवताओं द्वारा पुष्प-वृष्टि, गुरु-आगम से समाप्ति।[1]

माच और रास में निम्नलिखित तुलनात्मक अन्तर उल्लेखनीय हैं —

१ रास में केवल पद्यात्मक संवाद योजना है। यद्यपि रास में नृत्य नाट्य की प्रतीति होती है जबकि माच में यह स्पष्टीकरण संवाद (बोल) और लौकिक रागों के निर्देश के कारण नहीं होता उसमें दृश्य योजना के संपूर्ण संकेत निहित हैं।

२ रास अधिकांश में यूरोप के 'मिराकल' या 'मिस्टिक प्लेज' की भाँति हैं जिनमें श्रीमद्भागवत की कथाएँ विभिन्न लीलाओं के रूप में की जाती हैं। इनका अभिनय मन्दिरों या अन्य पवित्र स्थानों में किया जाता था। माच ने लौकिक प्रेम-कथाओं का आश्रय लिया इसीलिये उनका अभिनय मन्दिरों में न हो कर खुले एवं सर्वसाधारण स्थानों में किया जाने लगा।

३ यात्रा रामलीला और रास के कथानक धार्मिक ग्रन्थों पर आधारित हैं और माच की भाँति उनमें लोक-संगीत का प्राधान्य अवश्य है किन्तु गीत-संवादों द्वारा कथानक की सूत्र बद्धता कायम करने के लिये सूत्रधार आद्योपान्त मंच पर रहता है जिसका माच में अभाव होता है। माच में पात्र अपने संवाद की समाप्ति पर स्वयं हट कर एक

---

१ नागरी प्रचारिणी पत्रिका, वर्ष ५८, अंक १ २०११ में 'सिरी थूलिभद्द फागु' लेख, पृष्ठ २१।

और खड़े हो जाते हैं और अन्य पात्र के आगमन के लिये मंच पर स्थान देते हैं।

इसमें सन्देह नहीं कि अप्रत्यक्ष रूप से रास ने माच को प्रभावित अवश्य किया है। पद्यबद्ध नाटकों की प्राचीन परम्परा लोकधर्मी रही है। यही कारण है कि आधुनिक युग में गीति-नाट्यों का स्वरूप एक प्रकार से नाटक के क्षेत्र में बसा जा रहा है। रास अथवा रास-परम्परा ने प्रत्येक प्रान्त के नाट्य साहित्य को प्रभावित किया है। इस प्रभाव से ख्याल और माच अलग नहीं रहे।

## माच के प्रवर्त्तक

### १ बालमुकुन्द गुरु

मालवा में प्रचलित माच के आदि प्रवर्तक अवन्तिका निवासी बालमुकुन्द गुरु हैं। किंवदन्तियों के अनुसार गुरु बालमुकुन्द उज्जैन के भागसीपुरे में 'ख्याल' देखने जाया करते थे। उन दिनों नगर का आकर्षण इन्हीं ख्यालों में केन्द्रित हो रहा था। एक दिन भीड़ अधिक होने के कारण उत्सुकतावश वे मंच के एक छोर पर जा बैठे पर कुछ कार्यकर्ताओं ने उन्हें वहाँ से उठा दिया। अपमान का कड़वा घूंट पी कर आवेश में उन्होंने नगर के अंकपात में बटुक भैरव की इष्ट साधना की जिसका मंत्र उन्होंने सुखराम यती से प्राप्त किया था। कहते हैं साधना से प्रसन्न हो कर भैरू ने दर्शन दिये उन्होंने मंत्र और काव्य ज्ञान का वरदान मांगा। संवत् १९०१ 'सरसत हिरदे आवी' (सरस्वती हृदय में आवी) और गुरु जी ने माच रचना आरम्भ किया। इस किंवदन्ती से यह प्रकट है कि बालमुकुन्द गुरु के पूर्व अपने ग्रामीण रूप में मालवा में रंगमंच था जिससे प्रेरणा प्राप्त कर गुरु की प्रतिभा ने उसका नया स्वरूप अभिव्यंजित किया। मुसलमानों के शासन के पूर्व ऐसे मंचों के संबंध में कोई सूत्रबद्ध सामग्री के अभाववश इस विषय में प्रकाश डालना मात्र अनुमान गम्य है। अतएव माच के सन्दर्भ में ग्रामीण मंच की स्थिति का वास्तविक आकलन करना कठिन है।

१९वीं शताब्दी के द्वितीय-तृतीय चरण हिन्दी के रीतिकालीन पतनोन्मुखी समय के सूचक हैं। राज-दरबारों की विलासिता भक्ति पर हावी हो कर अपने विशुद्ध शृंगारी रूप में उभर रही थी। धार्मिक संघर्ष नहीं था। तो भी मंचों का प्रसार आरम्भ हो गया था। लोग खाते-पीते सुखी थे। वैचारिक संघर्ष के अभाव में खाना-कमाना आनन्द करना और जीवन के अन्त समय में भगवत् चिन्तन कर लेने में इतिश्री थी। मालवा आरम्भ से ही उपजाऊ रहा है अतः यहाँ की भूमि से आपत्ति और भी दूर थी। ठीक ऐसे समय बालमुकुन्द गुरु ने मालवी के माध्यम से लोकरंजन के उद्देश्य को लेकर माच नाम नाट्य शैली का प्रवर्तन किया। भक्ति वैराग्य शृंगार और वीरप्रेम भावनाओं का लोकग्राही रूप उनकी रचनाओं में लक्षित हुआ। आरम्भ में जिन पाँच माचों को उन्होंने रचा है उनमें उन्होंने 'मिथुनी कथा' है अर्थात् उनकी पृष्ठ भूमि मिथुनी कथा-वस्तु से संबंधित है।

### रचनाएँ

गुरु बालमुकुन्द ने कुल ११ माचों की रचना की है जो क्रमशः खेले जाते हैं और जिनमें स्वयं गुरुजी मुख्य पात्र का अभिनय करते थे। आज भी उन्हीं के वंशजों

में यशोवृद्धि ही इस परम्परा का अधिकारी है। उक्त सोलहों रचनाओं की मूल प्रतियाँ गुरुजी की चौथी पीढ़ी[1] के पास सुरक्षित हैं।

छापेखानों के आरम्भ होते ही गुरुजी के माचों की मुद्रित प्रतियाँ बाजार में आ गईं। यह बीसवीं शताब्दी के प्रथम दशक के पश्चात् ही सम्भव हुआ। यद्यपि उज्जयिनी में माच के खेलों की प्रतियाँ संवत् १९८२ के लगभग छपकर प्रकाशित हुईं, पर इसके पूर्व इन्दौर के किसी मुद्रणालय द्वारा इन्हीं माचों की प्रतियाँ मुद्रित कर प्रकाशित की जा चुकी थीं। कहते हैं उज्जयिनी में भी संवत् १९२० के लगभग माच के खेल छाप कर बेचे जाते थे पर उसका कोई ठोस प्रमाण नहीं है। उज्जयिनी के 'दयाशंकर शालिग्राम बुकसेलर' ने गुरु के कुछ माच २०×१० की साइज में अलग-अलग छापे हैं। 'राजा हरिश्चन्द्र' (जो पुस्तकाकार संवत् १९८२ में प्रथम बार मुद्रित हुआ) के अन्तिम पृष्ठ पर प्रकाशक ने लिखा है— 'अमर हो कि जो खेल पहले छपे थे बस से इन्दौर वाले ने खेल छपाये सो वह सब अमतलब है। कड़ी में कड़ी नहीं मिलती कहिर बंदी से मतलब कहीं टूट है। किधर का हाथ किधर का पाँव किधर का धड़ किधर का मुँह लगा कर पूरा खेल ऐसा नाम करके लोगों को धोखा देने वास्ते छपाया है"

इससे प्रगट होता है कि संवत् १९८२ के पूर्व शालिग्राम बुकसेलर ने भी माच की कुछ पुस्तकें अलग छापी थीं। माच के अत्यधिक लोकप्रिय होने के कारण ही इन्दौर का कोई बुकसेलर उन्हें छापकर बेचने का लोभ संवरण नहीं कर सका। 'नागजी दूधजी' की तो उक्त संवत् में तीसरी आवृत्ति प्रकाशित हो गई थी। उसमें भी उक्त सूचना छपी है।

बालमुकुन्द गुरु के उपलब्ध माचों की प्रतियों के आधार पर निम्न सूची संवत् एवं आवृत्ति संख्या सहित दी जा रही है —

| | नाम | | | | | प्रकाशक | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | राजा हरिश्चन्द्र | आवृत्ति | प्रथम | संवत् | १९८२ | शालिग्राम | बुकसेलर | उज्जैन |
| २ | नागजी दूधजी | " | तृतीय | | १९८२ | " | " | " |
| ३ | ढोला मारवी | " | छठी | " | १९८५ | | " | " |
| ४ | मकन सैदापुरी | " | प्रथम | " | १९९० | " | " | " |
| ५ | रामलीला | " | प्रथम | | १९८२ | | | " |
| ६ | कुँवर रामसिंह | " | प्रथम | " | १९८२ | | | " |
| ७ | सेठ सेठानी | " | षष्ठम | " | २००७ | | " | " |
| ८ | देवर भौजाई | " | दसवीं | " | २००९ | " | | " |
| ९ | राजा भरथरी | " | दसवीं | " | २००९ | " | " | " |
| १० | गुन्दुर सालेवा | | दसवीं | " | २००९ | " | " | " |
| ११ | कृष्णलीला | | | अप्रकाशित | | | | |
| १२ | खेल राघव | | | " | | | | |
| १३ | चारण बंजारा | | | " | | | | |
| १४ | हीर राँझा | | | " | | | | |
| १५ | शिवलीला | | | " | | | | |
| १६ | बैताल पच्चीसी | | | " | | | | |

१ परिशिष्ट में वंश-तालिका प्रस्तुत है।

गुरु बालमुकुन्द ने अपने सभी माचों का अभिनय उज्जयिनी के जयसिंहपुरा में किया। आज भी वहीं उसी स्थान पर बालमुकुन्द गुरु की परम्परा के माच होते हैं। यह स्थान उस भैरव मन्दिर के सम्मुख है जिसे स्वयं गुरुजी ने बनवाया था। प्रत्येक माच के आरम्भ में दी गई 'भेरूजी की स्तुति' में इसका उल्लेख है।[1] जयसिंहपुरा माचों के कारण गुरुजी के समय एक महत्त्वपूर्ण स्थान बन गया था। माच के आकर्षण से दर्शकों की एक बड़ी भीड़ वहाँ जिया करती थी। अपने एक पात्र द्वारा स्वयं गुरुजी ने इस बात को व्यक्त किया है—

"भोपाल सैर से चल कर आयो उज्जैन सैर देखूँ या बस्ती।
जैसिंगपुरा में माच बण्यो है मुलकों की आलम आ बस्ती।"

गुरु बालमुकुन्दजी के जीवन-काल में ही माच का प्रचार दूर-दूर तक हो गया था। उनकी मूल प्रतिलिपि करके उन्हीं के शिष्य गाँव-गाँव में फैल गये। अत्युक्ति न समझी जावे तो परम्परा हाथरस और पंजाबी तक पहुँची। गुरु के समकालीन सिंधिया नरेश (महाराजा सिंधिया) ने तो उन्हें ग्वालियर में आमन्त्रण कर माच का अभिनय करवाया था। निकटवर्ती होल्कर नरेश ने उनके माचों से प्रभावित होकर बहुत सी भूमि दान में दी थी।

गुरु बालमुकुन्दजी की मृत्यु संवत् १६६० में रविवार के दिन हुई।[1] कहते हैं उस समय वे 'मेंवापरी' का अभिनय कर रहे थे। अन्धविश्वासी लोग मेंवापरी को ही गुरु की मृत्यु का कारण समझते हैं। मंच से उठा कर ही उनका शव बनतीर्थ से जाया गया। शव-यात्रा के समय अर्थी के आगे-आगे उनके शिष्य माच गाते हुए चलने लगे। माच के संगीत से ही उनके शव का अग्नि-संस्कार किया गया। माच की प्रसिद्धि और माचकार के सम्मान का इससे बड़ा उदाहरण क्या हो सकता है?

गुरु का कण्ठ खुला हुआ और प्रभावी था। अभिनय के समय उनकी वाणी और व्यक्तित्व लोक-हृदय को प्रभावित करने में बेजोड़ थे। माच के प्रवर्तक के रूप में गुरु की साधना मालवी-लोक-नाट्य के क्षेत्र में अविस्मरणीय घटना है।

## २ कालूराम उस्ताद

बालमुकुन्द गुरु के माचों की लोकप्रियता ने उज्जैन के प्रतिभाशाली कवि कालूराम उस्ताद को कुछ वर्षों के पश्चात् नवीन माच रचनाओं के सृजन की प्रेरणा प्रदान की।

---

१ रंगीला है भैरव का ध्यान
सारदा को हिरदा में ग्यान। टेक।
विसाल रूप मोटी-सी मूरत
करो दुस्मन की हान।
जैसिंगपुरा में राज तमारो,
थोर थारी कूँड में मान॥
कालो गोरो पालक मेरो,
खेल रच्या चोगान।
सबि का सनमान को देव
बार बुध कू बान॥ टेक॥

२ सत्य हरिश्चन्द्र पृष्ठ ५।

१ 'बालमुकुन्दजी संवत् १६६० साल में बैकुंठ को प्राप्त भये।'—मालवी गुरुजी, पृष्ठ ६८।

यह प्रेरणा वस्तुतः गुरु बालमुकुन्दजी की दूसरी पीढ़ी के साथ स्पर्धा के रूप में विकसित हुई। गुरु की मृत्यु के लगभग २० वर्ष के बाद हो कर भी अपनी प्रतिभा और परिश्रम के आधार पर कालूराम उस्ताद ने अपनी रचनाओं का अभिनय-क्षेत्र उज्जयिनी के दौलतगंज में बनाया। दौलतगंज माच के दूसरे अखाड़े का स्थान इसलिये भी बना कि स्वयं उस्ताद उसी मोहल्ले में रहते थे जहाँ उनकी पीढ़ी के लोग आज भी रहते हैं।

उनके माचों के नाम इस प्रकार हैं —

| | |
|---|---|
| १ प्रह्लाद लीला | १० नागमती† |
| २ हरिश्चन्द्र | ११ राजा बोमरतन† |
| ३ रामलीला | १२ सूरजकरण-चन्द्रकला† |
| ४ चित्र मुकुट† | १३ ढाल मुस्तानी |
| ५ मधु मालती† | १४ राजा रिसालु |
| ६ चन्द्रकला | १५ इन्द्रसभा |
| ७ हीर रांझा | १६ छबीली भटियारिन |
| ८ निहालदे सुल्तान | १७ त्रिया चरित्र |
| ९ बाग मालम† | १८ हीरा-मोती |

उक्त माचों का प्रचार बालमुकुन्द गुरु की रचनाओं के साथ होता गया। उक्त सभी रचनाएँ १९५० के पश्चात् आगामी १५ वर्षों के बीच लिखी गई प्रतीत होती हैं। कहते हैं उस्ताद की कुछ और भी रचनाएँ हैं जो पूर्ण नहीं हैं और उनके वंशज शालिग्राम जी के पास वे सब सुरक्षित हैं। कालूरामजी के माचों के प्रचार का कारण यह भी था कि उन्हें प्रथम बार बालाजन[1] नामक एक सुन्दर गायिका को मंच पर उतारा। बालाजन अपनी सुस्पष्ट, ऊँची और मधुर स्वर के लिये प्रख्यात रही है। इस प्रकार कालूराम उस्ताद ने बालमुकुन्द गुरु की उस परम्परा को जो स्त्री-पात्र को मंच के लिये वर्ज्य समझती थी तोड़ कर नया आकर्षण आयोजित करने में सफलता प्राप्त की।

कालूराम उस्ताद और बालमुकुन्द गुरु के अधिकांश माचों की कथावस्तु में विशेष भेद नहीं है। गुरु की अपेक्षा उस्ताद की रचनाएँ गँवारी अधिक हैं। गुरु और उस्ताद में जो भेद है वही भेद रचनाओं की प्रवृत्तियों में लक्षित होता है।

कालूराम और बालमुकुन्द गुरु—दोनों अखाड़े आज तक ग्रामीण जनता और नगर के लिये मनोरंजन के साधन बने हुए हैं। दोनों के बीच स्पर्धा संबंधी अनेक कथाएँ लोगों में प्रचलित हैं। यह स्पर्धा यहाँ तक बढ़ी कि एक-दूसरे के मंच से लोगों के बीच-बीच में पचपढ़ अपमानजनक व्यंग्योक्तियाँ कही जाने लगीं।

कालूराम उस्ताद के प्रमुख साथियों में सुखदेव और पन्नालाल लावनीबाज में काव्य प्रतिभा थी। उनकी अनेक कविताएँ संवत् १९९९ के सिंहस्थ में छपकर बहुत प्रसिद्ध हुई। उनमें तत्कालीन सामाजिक और राजनीतिक आवश्यकता का प्रभाव स्पष्ट है जिसका कालूराम उस्ताद की रचनाओं में भी प्रभाव है।

---

† प्रकाशित।

१ 'बालाजन' का ८४ वर्ष की अवस्था में सन् १९४८ की १५ जनवरी को देहावसान हुआ। दिल्ली की एक रेकार्ड कम्पनी ने उसके चार रेकार्ड तैयार किये थे जो कालूराम जी के पुत्र शालिग्राम जी के पास हैं। बालाजन मर्दाना वस्त्र धारण करती और सिर पर साफा बाँधा करती थी।

गम्भीरा का ठीक यही ढंग है। इतिहासज्ञ श्री दिनेशचन्द्र सेन का विश्वास है कि आधुनिक नाटकों के अनेक उपादानों से रहित ये ग्रामीण कोटि के नृत्य-नाट्य जन भावों को आन्दोलित करने में अधिक सक्षम हैं।

मुखौटा-नाट्य का एक और रूप भी है जिसे 'बुड़ा-बुड़ी' कहते हैं। यह एक प्रकार का हास्यात्मक अभिनय प्रधान नृत्य होता है। जिसमें बूढ़ा-बूढ़ी के रूप धारण कर दो अभिनेता सम्मिलित नृत्य करते हैं।

फरीदपुर के अवतार नृत्य चरक गम्भीरा उत्सव के अंग हैं जो बंगाली वर्ष के अन्त में अभिनीत किये जाते हैं।

शैवों ने शिव की आराधना में जिन नाट्य-तत्वों को अपनाया वे नृत्य-नाट्य प्रधान होकर भी यात्रा से अधिक उत्कृष्ट नहीं हैं।

## कीर्तनिया

कीर्तन यात्रा की भाँति ही एक दूसरी नाट्य सामग्री है। इसमें भी भक्त गण उद्दाम भावुकतावश हरीलीला करते हैं।

कीर्तनिया नाटक की मूल प्रेरणा इसी कीर्तन से है। जिस समय मिथिला और बंगाल में चैतन्य महाप्रभु की वाणी कीर्तन द्वारा कृष्ण लीला को उत्कर्ष प्रदान कर रही थी उन्हीं दिनों नेपाल के राजदरबारों की गीत-नाट्य परम्परा के साथ मिथिला की जनता में कीर्तनिया का अभ्युत्थान हुआ। नेपाल के मल्ल राजा नाटकों के प्रेमी थे। उन्होंने न केवल नाटक ही लिखवाये वरन् उनके अभिनय के लिये मंचों का निर्माण भी करवाया। यद्यपि मंच खुले होते थे और अभिनय दिन में किया जाता था तो भी संगीत-काव्य-बद्ध संवादों का प्रमुख पौराणिक कथानक और गद्य का प्रयोग उनमें कम ही होता था। नृत्य ही इन नाटकों का मुख्य आकर्षण रहा है। सन् १७६४ के पश्चात् यह परम्परा मल्लों के पतन के साथ नष्ट हो गई। राजाश्रय के समाप्त होने पर भी जनता में कीर्तनिया के ढंग की नाट्य प्रणाली प्रचलित थी।

कीर्तनिया धर्म प्रधान नाटक है। कृष्ण या शिव चरित्र इन नाटकों में अभिनीत किये जाते हैं। इसका अभिनय रात को होता है। प्रमुख अभिनेता नायक कहलाता है। पहले भारतीय पद्धति का संगीत इसमें प्रचलित रहा करता था। आज भी नारदी संगीत आसाम तक में मिलता है जो लोक-नाट्यों की ही सामग्री है।

*कीर्तनिया पूर्ण रूप से मन्दिरी नाटक है।* 'परवेश' (प्रवेश) गीत द्वारा यात्रा के भाव की भाँति प्रारम्भ में समस्त पात्रों का परिचय कराया जाता है। डाक्टर उमेश मिश्र ने इन नाटकों को तीन कालों में विभक्त किया है। प्रथम काल १३५ से १७ ई दूसरा १७०० से १९०० ई और तीसरा १९ ० से १९२० ई० तक। प्रथम काल के मुख्य नाटककारों में उमापति सर्वाधिक लोकप्रिय नाटककार हुए। दूसरे में कान्हाराम लोक कवि और नन्दीपति के नाटक तथा तीसरे काल के विश्वनाथ बालाजी बच्चा झा आदि नाटककार उल्लेखनीय हैं।

## अंकिया

यही कीर्तनिया १६वीं और १७ वीं शताब्दी के बीच आसाम में 'अंकिया' नाटक के रूप में प्रचलित हुआ। अंकिया में पद्य के स्थान पर गद्य का विकास हुआ। अनो-

विनोद के स्थान पर वैष्णव धर्म के प्रचार का उद्देश्य इसमें अधिक निहित था। अंकिया नाटक केवल एक अंक का नाटक होता है। यही कारण है कि उसे अंकिया कहा जाता है। शंकरदेव और गोपालदेव लोकप्रिय अंकिया नाटककार हो चुके हैं।

नाटकों की प्राचीन परम्परा अब भी लोगों में बची है। यह उल्लेखनीय है कि वैष्णव धर्म के प्रचार में ब्रज के पश्चात् बंगाल मिथिला और निकटवर्ती क्षेत्रों में लोक-कला अधिक सहायक सिद्ध हुई है। विद्यापति और जयदेव के पदों ने लोक संगीत को शक्ति दी। धर्म ने अभिनय और नृत्य का विकास लोगों में स्वभावतः कर दिया। यात्रा और कीर्तनिया बहुत कुछ मिले-जुले ढंग के नाटक होते हैं। सुविधा के लिये हमने इसलिये बंगाल के लोक-नाट्यों में स्थान दिया है।



# महाराष्ट्र

## महाराष्ट्र के लोक-नाट्य

### तमाशा, ललित, गोंधल, बहुरूपिया, दशावतार

महाराष्ट्र में नाटक की परम्परा का आरम्भ कब हुआ यह कहना कठिन है। किन्तु लोक-नाट्यों के अस्तित्व पर इस समस्या का कोई प्रभाव नहीं है। नाटकों के मात्र प्राप्त होने के प्रमाणों के बावजूद भी लोक-नाट्य जनता में अपना प्रभाव जमाये रहे। संत ज्ञानेश्वर के समय मराठी नाटकों के विकास की परम्परा तमाशा गोंधल ललित और स्वांग जैसे लोक-प्रचलित मनोरंजन के साधनों से सम्बद्ध हो जाती है। 'ज्ञानेश्वरी' में (सन् १२९०) नटरंगी कथमुखी, सूत्रधार' आदि के उल्लेख इस बात के द्योतक हैं कि महाराष्ट्र में लोक-रंजन के कतिपय साधन सदा से विद्यमान रहे हैं जिन्हें उत्तम नाटकों की प्रेरणाभूमि मानकर मराठी लेखकों ने संस्कृत नाटक के ढाल से नाट्य रचनाएँ लिखने में सहायक समझा। विश्वनाथ पाण्डुरंग वाकर न स्पष्ट शब्दों में मराठी नाटकों के मूल में ललित तमाशा गोंधल प्रभृति का महत्त्व स्वीकार किया है। यद्यपि उक्त आधार दक्षिणवर्ती आन्ध्र और कर्नाटक के नाटकों के अधिक अनुरूप हैं तथापि महाराष्ट्र के अन्तर्गत उनमें कुछ ऐसे तात्त्विक परिवर्तन हो जाते हैं जिनमें उनकी स्वतंत्र सत्ता ही लक्षित होती है। इसमें सन्देह नहीं कि मराठी के [illegible]-आलोचक कर्नाटक एवं निकटवर्ती प्रान्त के इस प्रभाव को स्वीकार करते हैं किन्तु कालान्तर में जो जातीय रंग सहज विकसित हुआ वह द्रष्टव्य है।

निम्नलिखित पाँच नाट्य प्रकार मराठी रंगमंच के आधारस्रोत हैं —

(अ) तमाशा
(आ) ललित
(इ) गोंधल
(ई) बहुरूपिया
(उ) दशावतार

### (अ) तमाशा

तमाशा महाराष्ट्र का शताब्दियों पुराना लोकनाट्य है। आज भी ग्रामों में मेले-ठेले अथवा उत्सवों के अवसर पर तमाशा आकर्षण का प्रधान विषय है। यह लोकरंजन का महत्त्वपूर्ण साधन रहा है।

तमाशा करने वाली मंडली 'फड़' कहलाती है। फड़ का मुखिया जो निर्देशक एवं संचालक दोनों ही होता है महाराष्ट्र में सरदार कहलाता है। सरदार 'नाइक्या' (ढफ अथवा चंग बजाने वाला) ढोलकिया 'सोंगाड्या' (स्वांग करने वाला—विदूषक)

---

१ ज्ञानेश्वरीमध्ये कांई। प्रारंभी सूत्रधार (अ० ९-१०) की ज्ञानेश्वरीची मनी। गुरुतेजु (अ० १८-११२)।

प्राप्त हो सकती है।[1] 'तमाशा' के पहले महाराष्ट्र में लोकनाट्य का स्वरूप क्या था, यह भी प्रश्न सामने है। श्रीपाद रंगनाथ बंडवले के अनुसार यह परम्परा 'गोंधल' नामक धर्मप्रधान नाट्य से विकसित हुई प्रतीत होती है।[2] 'शाहिर' कवियों ने इसे पुष्ट किया है। यदि इसे कन्नड़ नाट्य का विकृत रूप भी स्वीकार किया जाय, तो इसमें सन्देह नहीं कि महाराष्ट्र ने इस पर अपना ऐसा गहरा रंग चढ़ाया है कि इसे एक स्वतंत्र लोकनाट्य ही कहा जा सकता है।

अन्ततः यह स्पष्ट है कि 'तमाशा' की परम्परा १६ वीं शताब्दी के पूर्व से प्रचलित है। मुसलमानों के आगमन के पूर्व महाराष्ट्र में अपनी प्राचीन नाट्य परम्पराएँ रही हैं। इन्हीं परम्पराओं पर आगे चल कर बाह्य प्रभाव लक्षित हुए, किन्तु वे सभी प्रभाव महाराष्ट्र की जातीय परम्पराओं में इस तरह घुल-मिल गये कि उन्हें अलग नहीं कहा जा सकता।

उत्कर्ष

पेशवाओं के काल (१८ वीं शताब्दी) में 'तमाशा' अपने पूर्ण उत्कर्ष पर पहुँच चुका था। प्रधानतः सवाई माधवराव और बाजीराव (द्वितीय) के समय इसे खूब प्रोत्साहन प्राप्त हुआ। मराठों के राज्य ज्यों-ज्यों दृढ़ होते गये ऐश्वर्य और विलासिता के कारण मनोरंजन के विभिन्न साधनों को प्रश्रय मिलता गया। मराठों की सेनाओं के साथ नायिकाओं के दल जाया करते थे। एक ओर तलवार की तेजी थी और दूसरी ओर ऐहिक शृंगार की सामग्री। लावनी और ख्याल छन्दों में तमाशा खिलता गया। उत्तर भारत में मराठों का ज्यों-ज्यों संपर्क दृढ़ हुआ 'तमाशा' अपने रूढ़ अर्थ में अधिक प्रसिद्ध होता गया। रामजोशी अनंतफंदी होनाजी बालाजी सगनभाऊ प्रभाकर, परशुराम आदि लावनीकार शाहिर कवियों की शृंगारी रचनाओं से तमाशा पुष्ट हुआ और अमीर-गरीब सभी का प्रिय मनोरंजन हो गया। ये सभी कवि १८वीं और १९वीं शताब्दी के मध्य हुए। प्रायः प्रत्येक शाहिर कवि के पीछे स्वतंत्र 'फड़' (दल) हुआ करता था। सभी फड़ अपने-अपने शाहिर की रचनाएँ गाते थे। लावनी छंद की प्रसिद्धि का कारण फड़ों की परम्परा का होना है। ये 'फड़' निमंत्रण पर तमाशों का आयोजन करते और सर्वसाधारण के साथ-साथ सामंतों और श्रीमानों का मनोरंजन करते थे। १९वीं शताब्दी के पूर्व मराठों का खूब उत्कर्ष हुआ। सामाजिक जीवन के शृंगारपरक एवं हृदयस्पर्शी प्रसंग लावनियों के विषय बने। मुहिम पर जाने वाले सैनिकों की स्त्रियों के सूने विरहावस्था में अपने पिता के घर तड़पने और पुनर्मिलन की प्रतीक्षा में अपने हृदय को सम्हाले रखने के चित्र तमाशा में प्रमुख होनेवाली लावनियों में उभरे। सामान्य जीवन की सरल व्यञ्जनाएँ तमाशा के साहित्य में लोक-साहित्य सी मधुरी और सौन्दर्य की ऊष्मा से भासित हुईं।

बताया जाता है कि लावनी की उत्पत्ति केवल तमाशा के लिये हुई। श्री सरवटे ने लिखा है— 'मराठी का शाहीर शब्द मूलतः अरबी के 'शायर' जिसका अर्थ कवि है, को मराठी पहनावा पहना कर उपलब्ध किया गया है। उसी प्रकार शाहीर की

१ महाराष्ट्र नाट्यकला व नाट्य वाङ्मय, पृ० १६।
२ वही।

की 'लावनी' मराठी कल्पनाओं संस्कृत की उपमाओं एवं मधुरवृत्त के संयोग से सुचित हुई है।[1] लोक-कवियों की यह परम्परा ऐहिक शृंगार में डूबी हुई थी। लावनी के साथ 'पवाड़ा' छंद का प्रचार हुआ। दोनों छंदों की विषय-वस्तु ठीक एक-दूसरे के विपरीत है तथापि तमाशा में लावनी ही अधिक स्थान पाती रही। प्रभाकर की एक लावनी में नारी का शृंगारपरक रूप देखिये—'कांव नवल वैनी त्रिभुवन त्रिवेनी चरचेची भवचरसी। कुचद्वयाचा भारी झोंक त्यामध्ये ठेवी कोंक नोक झोंक भर पुरली। कुंकुमार नार, फारपुले पमार, लाल दुशाला पांघरसी। पायजी कैठक कुहरी और मखमीचान नहू ? केवड्याची वहम शहरी मु ग चमत्कारे गहरी ऐनी चन्द्र सूर्य महरी धारी लाल कृष्ण लाहुरी। पयमुन वरी निरी तमु तमुवर विरी वरी सुधे परी मटकी। पयी पमीन करि कोकिल किलकिल माकसवी विद तुटकी।'

ऐसी लावनियाँ अपनी पूरी सचाई के साथ उन भावों को लिये हुए हैं जो मानव की मूल प्रवृत्तियों को प्रभावित करने की सामर्थ्य रखते हैं। 'शाहिरी' साहित्य म ऐसी अनेक लावनियाँ तमाशा की बेजोड़ सम्पत्ति हैं। सामान्य जीवन के विषय लोगों के मनोभावों को गहराई से छूते हुए इनमें लिखे हैं। लोक-जीवन के परम्परागत विश्वास प्रणय चेष्टाएँ नारी के शृंगारपरक चित्र नायकों की सहृदयता मस्ती और तत्कालीन समाज की झांकी तमाशा नाट्य की प्रचलित रचनाओं में उपलब्ध हैं। आगे चल कर महाराष्ट्र के घर-घर में मतवाले शाहिरों की लावनाइयाँ गूंजने लगीं और नायक गुणों के माध्यम से तमाशाकारों ने उनमें ऐसा प्रभाव पैदा कर दिया जो आज तक सजीव भासित होता है।

इन दिनों तमाशा न केवल महाराष्ट्र के गांवों की वस्तु है, बल्कि नगरों के थियटरों तक में आधुनिक मंच की सुविधाओं को पा कर सर्वसाधारण का हृदयहारी मनोरंजन बन गया है। बाजीराव पेशवा के कारण उत्तर-भारत में भी महाराष्ट्र के लावनीकारों के स्वर गूंजे। प्रभाकर और पट्ठे बापूराव ने तो हिन्दी में भी कुछ लावनियाँ रचीं। हिन्दी में प्रचलित लावनी छंद के पृष्ठ में महाराष्ट्र के इन शाहिरों का बड़ा हाथ है। १६वीं शताब्दी के आरम्भ में तमाशा की लावनियाँ अति शृंगारिक हो चलीं। उनमें अश्लीलता का पुट आ गया। परिणामत मध्य वर्गीय समाज का एक बड़ा भाग उसके प्रति अपनी दिलचस्पी खो बैठा। उसे निम्न श्रेणी का मनोरंजन समझा जाने लगा। सद्गृहस्थ उसे अपमानजनक समझने लगे।[2] यद्यपि अंग्रेजों के काल में तिलक एवं महात्मा फुले जैसे व्यक्तियों ने लोक-नाट्य क इस प्रकार को सामाजिक एवं राजनतिक-प्रचार का साधन बनाया था। ४२ के आन्दोलन में भी इसका उपयोग हुआ। राष्ट्रसेवादल तथा साम्यवादियों के सांस्कृतिक

---

१ मराठी साहित्य समालोचना, पृ० २०।

२ नाम्मी नवलदार विलची पूर्व हुए स्वामिनी प्रिया अवतरित हुई। बालों का चोमामसली जूड़ा जिसमें कोकचोंच लगा हुआ है पूर्णतः झुका जा रहा है। गुले अनार की, सुकुमार नार लाल दुशाला धारण किये है राखड़ी गुंदी तथा चन्द्र सूर्य की बहार उस पर शोभा दे रहे थे। अपनी साड़ी को ऊँचा उठाये जिसमें स्थान-स्थान पर चंद्र लगे हैं सवार्गत परी की कांति यह लगी हुई है। ऐसी सुन्दर होकर भी यह कोकिला की तरह कूजन करती है। यह मानों आकाश से टूटी हुई बिजली है।



तमाशा के वाद्य'





'तमाशा' पूर्ण होने पर आमदनी का बँटवारा

[१०६५]

नाटकों को जन्म दिया क्योंकि अपने उत्तर मध्यकालीन युग में ललित ही ऐसा प्रयोग था जिसमें पौराणिक एवं लोक प्रचलित अथवा ऐतिहासिक धर्मोन्मुखी कथाएँ नाटक का आधार बन सकीं। तंजौर के नाटकों का प्रभाव ललित पर बताया जाता है, क्योंकि नवरात्रि के पश्चात् जो लोक-नाट्य तंजौर में किये जाते हैं वे प्रायः इसी प्रकार के होते हैं। नांदी और गणपती का प्रवेश अनिवार्य है। हास्यभावों के अतिरिक्त संवादों का माध्यम कथानक को आगे बढ़ाता है। ललित में पद्य का बाहुल्य होता है, पर गद्य का प्रयोग भी कम नहीं होता। बालकृष्ण वामन पाठक की 'ललित संग्रह' नामक एक पुस्तक उपलब्ध है। उसमें ललित स्वांगों के अनेक उद्धरण दिये गये हैं। श्री विनयमोहन शर्मा ने उन उद्धरणों को पढ़ कर इस बात पर आश्चर्य प्रगट किया है कि महाराष्ट्र में हिन्दी नाटकों के विकास के पूर्व ही हिन्दी गद्य का गहरा प्रभाव इन ललितों पर पड़ चुका था। उद्धरणों से सिद्ध होता है कि दो-तीन शताब्दी पूर्व दक्खिनी हिन्दी शाखा ने उत्तर की ऐसी पर्याप्त नाटक सम्बन्धी विशेषताएँ ग्रहण कर ली थीं। 'महाराष्ट्र नाट्यकला व नाट्य वाङ्मय' ग्रन्थ से ललित के कुछ अंश प्रस्तुत हैं —

## छड़ीदार का प्रवेश

"निर्गुन निराकार जिसका सब सृष्टीकू आधार, जिनके नीति से वेद बने चार, उस साहेब कू मुजरा करके नजर रख्खो मेहरबान साधुसंत सुजान मेरे अबाब पर रख्खो ध्यान, कहे बंदा रामजी पठान सब साधु सज्जन कू मुजरा करके ऐसे महाराज निर्गुन-निराकार, उन्हे लिये दसअवतार, किया दुष्टन का संहार, जो दीनोद्धार महाराज है मेहरबान सलाम"

पाटील—आप कौन है ?

छड़ीदार—हम छड़ीदार, पोशाख पेहना जरीकाठार, धोट घोलासे बांधी कमर, गले में डाला आब मोतन का हार, म्यानम्यान की बांधी तलवार, मुठमा ये ही बरछी कमर में हातमें खड़ा छड़ी बड़ी चमकदार, खड़ा रहूँ साहेब के द्वार भगवान के नाम की पुकारें ललकार, ये ही हम छड़ीदार कहलाते हैं।

पाटील—तुमने कहाँ नौकरी बजाई ?

छड़ीदार—दस अवतार में।

पाटील—कौन से दस अवतार में ?

छड़ीदार—मच्छ, कच्छ, वराह इत्यादि महाराज के दस अवतार में नौकरी बजाई।

पाटील—मच्छ अवतार में कैसी नौकरी बजाई ?

छड़ीदार—पैदा हुआ सागर से शंखासुर नाम कहलाते उसे उसने धूम मचाई देवताओं से वेद छीन लिए ब्रह्मा से सागर में छुप रहो सागर में छुपाये वेद चार, तब सब सुर ब्रह्मा मिल किया विचार, गये क्षीरसागर साहेब के द्वार, बताया हाल शंखासुर का तब भगवान ने लिया मच्छ अवतार, शंखासुर मार वेद छीन लिये चार स्वर्ग की स्थापना करके मच्छ अवतार खलास किया। वहीं की नौकरी छोड़ चले आये।

(इसके पश्चात् दस अवतार का वर्णन और छड़ीदार, चोबदार आदि के स्वांग) छड़ीदार के पश्चात् नामेदार आकर इस प्रकार अर्ज करता है —

अर्ज सुनिये महाराज आप गरीब नवाज मालक सबके सिरताज लाज रखो दास की। गाया ८४ का फेर देख आया जम से मेर, ऊबर नहीं अब ठेर, नजर रखो मेहर की। अवरा भुवन सात ताल स्वर्ग मृत्यु और पाताल देखे बड़े-बड़े भूपाल सब पर सद्रूप काम की। चार लोक चार धाम ए दर्शन दास नाम कोई पाया नहीं राम औरत गुणियो आप की। मायन मुकुट ओंकार हम तो पुण्य का विस्तार, भरा बीच का दरबार बिचार शोभा नाद की। सुख हो बसे सरकार दे दिया गले में हार, सिर पर पटका जरीजरतार पैरन कुसुंबीमाल दी कमर को खास माला दिया म्यान का सब दियो चिनगार थमता तोड़ा कटिसार, लड़े जग के मालदार, नौकरी दी पाव की यादव करते हैं तमाम मजलिस संतों की तमाम मेहर रखो मुखोधाम धरम सुनिया दास की।

(इस तरह 'ललित' नाट्य का विस्तार होता है। विदूषक बीच-बीच में आकर हास्य की सृष्टि करता है। पाटील और अन्य पात्रों के बीच तत्कालिक संवाद होते हैं।) हरिदास इस प्रकार अपना स्वांग करता है—

'भजमन नारायण नारायण नारायण बच मन नारायण। श्लोक।
अष्टादश पुराणानि कवीनां द्वयम्। परोपकाराय पुण्याय पापाय परपीडनम्॥
हा हा! महाराज क्या कामाच्या तायीं कसी अनमय प्राण – स्वयं विष्णुने गोकुलात अवतार धारण केला – 'तो हा नंदाचिया घरी उंबरा चढता टेका घरी' इत्यादि'।

## (इ) गोंधळ

गोंधळ की प्रथा धर्म मूलक है। नामदेव के पूर्व से ही यह प्रथा चली आ रही है। क्योंकि नामदेव द्वारा रचित एक स्वतंत्र अभंग 'गोंधळ' के नाम से प्राप्त है। गोंधळ प्रथा महाराष्ट्र में आनुष्ठानिक महत्व रखती है। इस अनुष्ठान को यथाविधि सम्पन्न करनेवाले लोगों की जाति ही गोंधळी नाम से विख्यात है। प्रारंभ में कहा गया है कि तमाशा के अन्तर्गत 'पवाड़े' भी कहे जाते हैं। यही पवाड़े गोंधळ के अन्तर्गत देवी-देवताओं की स्तुति एवं यशोवर्णन के रूप में प्रचलित रहे हैं। गोंधळी पहले पाँच देवी-देवताओं की स्तुति करता है तत्पश्चात् किसी कथा-प्रसंग को आरम्भ कर किसी चरित्र का बखान करता है।

शब्दार्थ की दृष्टि से गोंधळ का तात्पर्य गड़बड़ी अथवा अव्यवस्था से है। अम्बा गोंधळ की विशिष्ट देवी है। गोंधळी गीत गाते समय अम्बा के समक्ष नृत्य करता है। इस आयोजना के साथ नकल और स्वांग भी जोड़े जाते हैं। कदाचित् इसीलिये नाट्य के मिले-जुले रूप को देख कर यह धर्म प्रधान आनुष्ठानिक मनोरंजन गोंधळ कहा जाने लगा हो।

विवाहादि अवसरों पर गोंधळ की व्यवस्था की जाती है। मंडप के नीचे 'बर्न' नामक चौकी का वस्त्र बिछाकर, पानपत्तों और कलश सहित अम्बा की स्थापना करने के पश्चात् गोंधळी गोंधळ प्रारम्भ करता है। पवाड़े आदि वाद्य वाद्यों के साथ पूरे उत्साहपूर्वक गाये जाते हैं। इस प्रकार संगीत एवं धर्म के सहारे नाट्य तत्वों की अभिव्यंजना होती है।

---

१—पृ० १-८।

# दक्षिण भारत

## यक्षगान, विथिनाटकम् और तोलबोम्मुलु

यक्षगान दक्षिण भारतीय लोक नाट्य का वह प्रकार है जो तामिल तेलगु कन्नड़ भाषा-भाषी क्षेत्र की ग्रामीण जनता में प्रचलित है। तेलगू में इसे 'विधि' या 'विधि भागवतम्' भी कहते हैं परन्तु दोनों में अवान्तर भेद अवश्य है। यक्षगान नाटक की परम्परा आन्ध्र कर्नाटक और तामिल संस्कृति की वाहक है। इसकी प्राचीनता निर्विवाद निर्विवाद है तो भी निश्चित रूप से इसकी उत्पत्ति के विषय में मतैक्य नहीं है। यक्षगान नाटक के लिये 'प्राकृत नाटक' शब्द का दूसरा प्रयोग उपलब्ध है। प्रतीत होता है कि यह अवश्य ही ऐसा नाटक रहा है जिसमें संस्कृत की रूढ़ परम्परा का निर्वाह नहीं होता था और जो लोगों के अधिक निकट था। वेटूरि प्रभाकर शास्त्री ने यक्षगान की उत्पत्ति 'कुरवंजु' नामक नृत्य से मानी है। प्राचीन काल में द्राविड़ी नाटकों को भी 'कुरवंजु' कहा जाता था। कुरवंजु 'कुरव' और 'वंज' से मिलकर बना है। 'कुरव' का तात्पर्य जाति विशेष और 'वंज' का नृत्य से है। अर्थात् कुरव जाति का नृत्य। एक दूसरे विद्वान श्री नेलदूरी वेंकट रमनय्या 'कुरवंजी' को तामिल शब्द बताते हुए कहते हैं 'कुरवंजी' एक जाति की स्त्री है। तमिल में इसे 'एरुक' कहते हैं। प्राचीन काल में तामिल यक्षगानों में कुरवंजी स्त्री पात्र का प्रवेश होता था। कुरवंजी पात्र का जिस यक्षगान में प्रवेश किया जाता वह कुरवंजी कहलाता है। केवल कुरवंजियों से यक्षगानों की उत्पत्ति नहीं हुई। यक्षगानों के विकास पर प्रकाश डालते हुए वेटूरि शास्त्री का कथन यहाँ उद्धृत करना आवश्यक है। लिखा है —

"आन्ध्र देश के श्रीशैल हंसकील नगर (विजयवाड़ा) आदि पैर क्षेत्रों में सुविख्यात सोमादि देवादि पर्वतों पर पर्वोत्सव के समय नागरिक इकट्ठा होते थे। उनके विनोदार्थ आदिवासी नृत्य विशेष का प्रबंध करके धनोपार्जन करते थे। 'कोरवी' जाति से किया गया नृत्य 'कोरवंजु' कहलाता था। 'कोरवंजु' नृत्य विशेष से क्रमशः जाति विशेष में बदलता रहा। ये नृत्य विशेष रूप में ही न रहकर प्रबन्धों के रूप में परिवर्तित हुए और कालानुगुण पर्वत प्रदेशों की महत्वपूर्ण कथाओं से भिन्न-भिन्न लीला कथाओं में सम्मिलित होकर विशिष्ट वेष-नाट्य बन गये। ये वेष-नाट्य पहले नृत्य विशेषों पर निर्भर थे। धीरे-धीरे इनका प्रचार नगरों में भी होता रहा है जिससे नागरिकों की भी एक विशिष्ट रुचि इनके प्रति होती गई। पर नृत्य दृश्यों को पद्य का कथाभाग बोलते थे। नृत्य नृत्याभिनय के साथ ही साथ गेयों में वचन का अल्परूप भी जोड़ दिया गया। राजा सभाओं में देवोत्सव कातर (यात्रा) के समय यक्ष गंधर्वादि वेष धारण कर वेश्याओं द्वारा प्रदर्शित कराते तथा नृत्य धर्म से गेय धर्म की अधिकता होने से यक्षगान कहलाते थे"।[1]

---

१ देखिये वेटूरि लिखित, 'सुग्रीव विजय' की भूमिका तथा कर्ण राजशेष गिरिराव का लेख—'आन्ध्र देश के यक्षगान' (सम्मेलन पत्रिका, पौष, २०१०)।





'कथाकली' का नूतन रूप



'कथाकली' का एक पात्र रूप-सज्जा करते हुए।

कन्नुवलियों के बलों से भी इनकी उत्पत्ति का अनुमान किया जाता है, क्योंकि प्रारम्भ में इनमें संवादों का अभाव था। नृत्य और गान के साथ इनका सामंजस्य होते ही ये 'यक्षगान' की संज्ञा से अभिहित किए गये।

दक्षिण भारत में कथाकली नृत्य की दो भिन्न शैलियों में यक्षगान का भी उल्लेख किया जाता है। एक कथपुडी और दूसरी यक्षगान। दोनों शैलियों का प्रदर्शन करने वाली मंडलियाँ गाँव-गाँव घूमती हैं। चूँकि इनके नृत्य कलात्मक और वेषभूषा कथाकली की भाँति भड़कीली होती है इसलिये इन्हें लोक नाट्य की उस श्रेणी में स्थान प्राप्त है जो पौराणिक कथानकों के आधार पर संगीत और नृत्य की सहायता से प्रभाव उत्पन्न करने में क्षम है।

इस विषय में विद्वानों ने अपने भिन्न-भिन्न मतों से वास्तविकता को बौद्धिक तर्कों का बाना पहना दिया। साधारणतया वेटूरि शास्त्री का मत स्वीकार करना उचित जान पड़ता है।

## यक्षगान की प्राचीनता

यक्षगान नृत्य नाट्य है जिसमें गीतबद्ध संवादों का प्रयोग होता है। लम्बे लम्बे बोल पात्रों को सहज ही कंठस्थ रहते हैं। इनमें वर्णन का प्राधान्य होता है। कहा जाता है कि प्राचीन काल में ये नाटक न केवल मनोरंजन के साधन थे अपितु प्रचार में इनका व्यापक उपयोग हुआ है। ११वीं एवं १२वीं शताब्दी के जैन ग्रन्थों में यक्षगान नाटक को देसी गीत (लोक गीत या ग्राम गीत) कहा गया है। काक तीय युग में इसे धर्म के साथ पौराणिक चरित्रों का प्रदर्शन करने का माध्यम बनाया गया। साधारण लोग तो इसमें भाग लेते ही थे नगर की वेश्याएँ इसमें होती थीं। काकतीय प्रतापरुद्र की वेश्या मायलदेवी और श्रीमेश्वर पुराण की एक वेश्या पात्र 'भिल्लिनि वेष' धारण कर शिवार्चन करती थी।

चौदहवीं शताब्दी में दक्षिण भारतीय राजनीति में काफी परिवर्तन हुए। देश में एकता का अभाव और सामंतवाद का प्रबल होना कला के लिये क्षति का कारण हुआ। परन्तु जनता के मनोरंजन ज्यों के त्यों जारी रहे। जन जीवन के मध्य समाज में यक्षगानों का प्रचार क्रमशः बढ़ने लगा था। श्रीनाथ कवि ने (१४वीं-१५वीं शताब्दी) यक्षगानों की जो प्रशंसा की है, उससे यह विदित होता है कि राजाओं ने इन्हें प्रोत्साहन प्रदान किया। १६वीं शताब्दी के कवियों ने राजाओं से प्रोत्साहन पाकर अनेक यक्षगानों की रचना की। राजा नृसिंह प्रभुत्व (१६वीं शताब्दी) ने अप्पमाया कवि को 'अमरकवि' और 'माधव चरित्र' नामक यक्षगानों पर प्रमुख बना दिया था।

स्त्रियाँ पुरुष वेष धारण कर यक्षगानों में भाग लेती थीं। रिपली कुम्मा नामक स्त्री का उल्लेख प्राप्त हुआ है जो 'प्रभावती प्रद्युम्न' और 'मंदारभार' नाटकों में अभिनय करती थी। 'रंग अम्मा' नामक स्त्री का भी उल्लेख मिलता है जो 'मन्नारुदास विलास नाटकम्' की लेखिका बताई जाती है। तंजोर राजाओं को इस बात का श्रेय प्राप्त है कि उन्होंने यक्षगानों में संस्कृत नाट्य शैली का प्रवेश कराया। रंग अम्मा तंजोर के ही राजकुमार विजय राघव की स्त्री थी। और प्रमुख मंडल है उसने इस परम्परा का काफी भाग बढ़ाया था। उनके शासन काल में मधुरवाणी और रामभद्राम्बा जैसी कवयित्रियों को इसी माध्यम से आश्रय प्रदान किया गया था।

यक्षगानों की यह परम्परा ठेठ १७वीं शताब्दी के अन्त तक साहित्य में अनुप्राणित रही। १७वीं शताब्दी के पश्चात् लगभग १०० नाटक ऐसे लिखे गये जिन पर यक्षगान का पूरा प्रभाव है।

यक्षगान नाटक की भाँति बम्बई और हैदराबाद के निकटवर्ती ग्रामों में कुछ लोक नाट्य 'दोड्ड मट्ट' अर्थात् जनता के नाटक या 'बयालाटा' (खुले रंगमंचीय नाटक) तथा 'सण्णाट' (उच्च मंचीय नाटक) के नाम से प्रचलित हैं किन्तु उन पर आधुनिकता का पर्याप्त प्रभाव है। यह बात उल्लेखनीय है कि वे लिपिबद्ध नहीं हैं।

इन दोनों नाट्य प्रकारों का प्रचार कर्नाटक में भी है। वस्तुतः वही उनकी मूल भूमि है। नृत्य और संगीत इनमें प्रधान रूप से अभिनय के सहायक अंग हैं। हिन्दुत्व या भागवत द्वारा महाभारत और रामायण की कथाओं अथवा वैदिक गाथाओं का आधार प्रायः इन नाटकों में लिया जाता है। कन्नड़ का प्रारंभिक साहित्य पद्यबद्ध है। अतः लोकजीवन में नाटकों के कथानकों पर पद्य की छाप होना स्वाभाविक था। षट्पदी में ऐसी कितनी ही सामग्री उपलब्ध है जो रंगमंच के लिये उपयोगी कही जा सकती है। स्थानीय वीरों की कथाओं पर आधारित ये नाटक कदाचित् पौराणिक अथवा संस्कृत ग्रन्थों की गाथाओं की अपेक्षा अधिक मौलिक रहे हैं।

यक्षगान नाटकों की कथावस्तु यों तो रामायण महाभारत और भागवत की पौराणिक एवं लोकप्रिय कथाओं से ली जाती है। किन्तु वह लोक भावों से अनुरंजित होकर अभिनेताओं के कौशल और मुखर संवादों का स्पर्श पाकर अधिकतर लोकपरक हो जाती है। समय समय पर सामाजिक मान्यताएँ इनमें प्रश्रय पाकर परम्परा का स्वरूप धारण करती गईं। अनेक वर्षों के पश्चात् लिंगायत संत अल्लामा प्रभु का जीवन चरित्र मंच का विषय बनाया गया—जो वस्तुतः परम्परागत शैली में प्रयोग कहा जा सकता है।

## कथाकली और यक्षगान

कथाकली केरल का नृत्य नाट्य है। कला की दृष्टि से उसकी सूक्ष्म अभिव्यक्ति लोकजीवन की अनेक धाराओं में समुचित व्यञ्जना है। लोकपरक अभिव्यक्ति के साथ शास्त्रीय पक्ष भी कथाकली में समादृत है। पृष्ठ में कथापाठ होता है और मंच पर पात्र अपनी मूक मुद्राओं और अभिनय द्वारा नाटकीय तत्त्व की उपलब्धि करते हैं।

यों तो कथाकली की प्राचीनता निःसन्देह मान्य है तथापि १८वीं शताब्दी के लगभग इसका विकास हुआ। इसकी उत्पत्ति के विषय में अनेक जनश्रुतियाँ प्रचलित हैं। दूसरी शताब्दी में रचित तामिल काव्य 'सिलप्पदिकरम्' में एक चक्कीयार जाति का उल्लेख मिलता है। उसके समय में प्रचलित 'कुडियाट्टम' से कथाकली का संबंध जोड़ा जाता है। किंवदन्ती है कि कालीकट के राजा जमोरिन तत्कालीन प्रचलित लोकनृत्य के आधार पर 'कृष्णनाट्टम' नामक एक नाट्य-रचना कथाकली शैली में तैयार की। उनकी ख्याति दूर-दूर तक फैली। परिणामतः एक पड़ोसी राजा ने नम्बूदरी ब्राह्मणों की सहायता से 'रामनाट्टम' तैयार किया। 'कथाकली' शब्द का अर्थ है संगीत में निबद्ध कथा। नृत्य होते हुए भी अभिनय प्रधानतः कथाकली में प्रमुख है। साधारण से ऊँचे मंच पर 'तिरशीला' (पर्दा) की व्यवस्था चेहरे लगाकर रूप-

अथवा सभी प्रकार के पात्रों का अभिनय चेंडक (नगारे) मुद्दलम (मृदंग) बाँसुरी मंजीरे आदि बाजों का मिला-जुला वातावरण नाट्य की सृष्टि ही अधिक करता है। नाटकों में जिस प्रकार दृश्य योजना होती है ठीक उसी प्रकार अनेक वर्षों में एक ही कथा प्रस्तुत की जाती है।

प्राय केरल के कथाकली नृत्य से यक्षगान नाटकों की तुलना की जाती है। जहाँ तक वेषभूषा भावभंगिमा मुद्राएँ और नृत्य का प्रश्न है यक्षगान नाटक-कथाकली के काफी निकट है। अन्तर केवल अभिव्यक्ति में है। दोनों के प्रदर्शन और अभिनय का ढंग अलग-अलग है। विषयवस्तु के संगठन में अधिक सौन्दर्य यक्षगान नाटक के अन्तर्गत निहित है। यद्यपि लोक-कलाकारों द्वारा इनका निर्माण होता है तथापि लोक मंच की स्वाभाविक विशेषता एवं सौन्दर्य रचना की सात गरिमा में कहीं भी वैविध्य नहीं दीख पड़ता। कथाकली का आधार लम्बी रचनाओं में से चुने हुए सुन्दर अंश होते हैं तथा यक्षगान नाटक अपने आप में परिपूर्ण और व्यवस्थित रचना होती है।

यक्षगान नाटक की कोटि में ही गिने जाते हैं। भरतमुनि ने नाटक को दृश्य काव्य कहा है। यद्यपि उसमें पद्य और गद्य दोनों का समावेश आचार्यों ने स्वीकार किया है। यक्षगान नाटक में गीत और नृत्य का सामंजस्य जनसुलभ रुचि के अनुसार पाया जाता है। संवाद का निर्वाह भी गीतों द्वारा होता है। कथा गीतों के माध्यम से क्रमशः खुलती जाती है। नृत्य के साथ पात्रों का अभिनय प्रदर्शन और संवाद गायन इस ढंग से चलता है कि लोग घंटों बैठे रहते हैं। कैसा ही पात्र क्यों न हो वह पद्य में भाषण करेगा। इससे कहना होगा कि ऐसे लोक-नाटकों का अधिकांश आधार लोक-गीत है।

लोक-गायकों की परम्परा ने आन्ध्र और कर्नाटक के ग्रामों में यह कला सम्हाले रखी। खुले मंच पर इन नाटकों का प्रदर्शन समय-समय पर गाँवों में होता है। गाँव के किसी भी व्यक्ति अथवा कुछ लोगों के मिले-जुले सहयोग से नाटक-मंडलियों की आर्थिक कठिनाइयाँ हल हो जाती हैं। सहयोग देने की यह प्रथा भारतीय ग्रामों में कोई नई बात नहीं है। नाटक ग्रन्थों में धनीमानी लोगों द्वारा नृत्य-नाट्य आदि उत्सवों के आयोजन करने के अनेक उल्लेख मिलते हैं। दर्शकगण भी कला-अभिनय आदि से प्रसन्न होकर सहायता प्रदान करते थे। तामिल के प्रसिद्ध कवि इलंगो ने अपने काव्य ग्रन्थ में चोल की राजधानी पुहार के मेले का वर्णन किया है। उसमें नृत्य नाट्य और अन्य मनोरंजन साधनों का विस्तृत वर्णन किया है।

वर्तमान यक्षगान नाटक की रक्षा का श्रेय लोक-गायकों को है। इन नाटकों के लिये किसी तरह का बन्धन नहीं है। खुला मंच और दर्शकों की कोई सीमा नहीं। कुछ वर्ष पूर्व इस परम्परा को जीवित रखने के हेतु कवि वल्लतोल के केरल कला-केन्द्र की भाँति यक्षगान कला केन्द्र स्थापित करके एक समिति की स्थापना की गई है। इस समिति के प्रयत्न से शिक्षित समाज का दृष्टिकोण इस दिशा में उन्मुख होने लगा है।

## विथि नाटकम्

'विथि नाटकम्' या 'विथि भागवतम्' तेलगु का लोक मंच है। यक्षगान की अनेक विशेषताएँ इसमें सम्मिलित हैं अतएव एक दृष्टि से यह यक्षगान का ही भेद है। पिछली शताब्दियों में इसका खूब प्रचार रहा। 'कृष्णाभिरामम्' नामक श्रीनाथ कवि का नाटक इसी श्रेणी में आता है। 'विथि नाटकम्' का अर्थ है वह नाटक जो मार्ग में प्रदर्शित हो। स्पष्ट है कि ये नाटक लोक जन के प्रबल साधन ही थे। जहाँ जनता में इसका अपरिमित प्रचार रहा वहाँ किन्हीं अंशों में शासकों द्वारा भी इसे प्रेरणा मिली। कूचिपुडी की ब्राह्मण कलाकार मंडलियाँ यात्रा करके अपने प्रदेश की जनता को इनके द्वारा प्रायः मुग्ध कर दिया करती थीं। गाँवों की जनता के लिए इन नाटकों में मनोरंजन की वह प्रणाली उपलब्ध है जिसका वे परम्परा से उपभोग करते आ रहे हैं। इसमें एक या दो पात्र ही मंच पर आते हैं। स्त्रियाँ समूह बनाकर नृत्य करती हैं। कृष्णलीला को नृत्याभिनय द्वारा वैदी ढंग से बड़ी सफलतापूर्वक विथिनाटकम् का विषय बनाया गया है। मंच प्रायः मंदिर के खुले भाग में अथवा साधारण ऊँचाई पर बनाया जाता है। यक्षगान की तुलना में विथि नाटकम् प्राचीन अधिक है।

## तोल बोम्मलु

तोल बोम्मलु चमड़े की कठपुतलियों का खेल है। रामायण और महाभारत की कथाएँ इनके द्वारा परदे पर उतारी जाती हैं। सूत्रधार बड़ी कुशलता से इन पुतलियों को संचालित करता है जैसा कि कठपुतलियों का तमाशा करनेवाले किया करते हैं। पुतलियों के स्थान पर कोई भी व्यक्ति पर्दे के पीछे से संवाद-गायन करता है। कहते हैं कि इंडोनेशिया के वायांग नाटकों में इस तरह के भारतीय मनोरंजन की प्रणाली का काफी प्रभाव लक्षित होता है। हास्य का प्रभाव पैदा करने का प्रयत्न सूत्रधार के सह योगी बराबर करते हैं। 'तोल बोम्मलु' प्राचीन होते हुए भी अत्यन्त प्राचीन है।

## कामनकोट्टु

पौष के महीने में दक्षिण भारत में पोंगल नामक उत्सव मनाया जाता है। इस समय साधारण जनता विविध प्रकार के मनोरंजन का आयोजन करती है। इसमें एक नाट्य का प्रकार है 'कामनकोट्टु'। 'कामनकोट्टु' कामदेव और रति की पौराणिक गाथा पर आधारित नाट्य है। दो पात्र कामदेव और रति का रूप धारण कर नृत्य करते हैं और वादक मृदंग और बाँसुरी के साथ कथा गाते हैं। लंका में भी जो दक्षिण भारतीय परिवार जाकर बसे हैं वे भी यही नृत्य नाट्य प्रति वर्ष करते हैं।

जहाँ तक दक्षिण भारत में लोकनाट्यों का प्रश्न है उनके पीछे पौराणिकता अधिक है। तमिलनाडु आन्ध्र कर्नाटक सभी क्षेत्रों में ग्रामीण नाट्य मनोरंजन की अपेक्षा धर्मगत भावना से अनुप्राणित कहे जा सकते हैं। प्रायः देर रात्रि में आरंभ होकर वे सुबह तक चलते हैं। उत्साह की कमी भी नहीं पायी जाती। साधारण से आयोजन पर भीड़ हो जाना स्वाभाविक है। बड़े पात्रों में तेल भर कर प्रकाश की व्यवस्था रूप-सज्जा वाद्य आदि का ठाट देखते ही देखते जम जाता है। कोई लिखित सामग्री नहीं होती। सभी पात्र अपनी स्वाभाविक ढंग से बोलते हुए कथा को आगे बढ़ाते हैं।

दक्षिण भारत के समस्त लोक-नाट्यों की आत्मा एक ही है। धार्मिक तत्वों से परिपूरित होते हुए भी सामाजिक जीवन का चित्र प्रभाव दैन्य चमत्कार और हास-परिहास की सामग्री उनके गतिशील जनसुलभ भावों का प्रतिबिम्बित करती है।

तामिल तेलगु और कन्नड़ी भाषाओं में अनेक एक-दूसरे से मिलते-जुलते रूप मिलते हैं। द्राविड़ी संस्कृति के अध्येताओं को इन लोक-नाटकों में उत्तर भारतीय लोक-नाट्य परम्परा की अपेक्षा संस्कृत नाट्यों की परम्परा का स्पर्श अधिक मिलेगा। ग्रामीण जन की स्फूर्ति और आन्ध्र कर्नाटक और तामिल के संस्कारों का प्रायोगिकवाद यक्षगान विधिनाटकम्, और तोलबोम्मलाट के स्वरों में स्पन्दित होता है।



# विविध प्रहसन

## बिदेसिया

'बिदेसिया' बिहार के भिखारी के प्रयत्नों से विकसित भोजपुर जनपद का ऐसा नाट्य है जिसमें प्रेमकथाएं, सामाजिक समस्याओं के सन्दर्भ में अभिनय का आधार बनाई गई हैं। 'बिदेसिया की विशेषता उसकी आधुनिक भाव-व्यञ्जना और सामाजिक यथार्थ पर करारी चोट है। आज के भोजपुर और बिहार क्षेत्र में इस प्रकार के गीतनाट्य आज खेले और लिखे जा रहे हैं।

## कड़ा

राजस्थान में वीररस पूर्ण एक नाट्य शैली कड़ा' के नाम से विख्यात है। कड़ा में किसी लोक कथा का गायन एक ही व्यक्ति द्वारा किया जाता है पर उसकी प्रमुख पंक्तियां पूरा समूह दुहराता है। वाद्य के नाम पर नगारा ही टेक बोलने पर भिड़किड़ाता है।

## जट्ट-जट्टमी

मिथिला, उत्तर बिहार और भोजपुर क्षेत्र के अनेक ग्रामों में गीतों से भरा यह लघु प्रहसन बहुत प्रचलित है। मूक अभिनय इससे सम्बद्ध है। साधारणतया बिना गद्य के गीत ही गीत में यह प्रहसन पांच अंकों तक विस्तार पा लेता है। अंकों की मान्यता भी तो साधारण लोगों में नहीं होती पर कथानक के मोड़ ही अंकों की सम्भावना अपने आप कर देते हैं। चौमासा लगते ही स्त्रियां इस प्रहसन द्वारा एकत्र होकर प्रायः मनोरंजन करती हैं। दो दल में विभक्त होकर इसकी आयोजना की जाती है। एक दल की प्रमुख जाट ( जट्ट ) और दूसरी की जाटनी ( जट्टमी ) बनती है। दोनों दल एक दूसरे के समक्ष विशेष मुद्रा में खड़े होकर अभिनय के साथ गीतों ही द्वारा उत्तर प्रत्युत्तर देते हैं। जो स्त्री जाट का अभिनय करती है वह अपने माथे पर मोटा साफा या पगड़ी और तन पर बंडी पहन लेती है। शेष पात्र जरूरत के अनुसार जो भी मिले उसे पहनकर अभिनय का वातावरण बना लेते हैं। प्रस्तुत प्रहसन में किसी वाद्य की आवश्यकता नहीं होती। मंच मदान में ही समझो। जहां थोड़ी सी स्त्रियां एकत्र हो सकती हैं वही जगह मंच के लिये पर्याप्त है। नीचे "जट्ट-जट्टमी" का उदाहरण उद्धृत[1] किया गया है —

जाट कहता है

'चल चल हे जट्टिन, जमुनमा के तीर ।
तुम टीकवा बेसाहब जमुनमा के तीर ।।

("हे जट्टी यमुना के किनारे चलो वहां मैं तुम्हें टीका खरीद दूंगा।") जट्टी इनकार की मुद्रा में कहती है —

1 नई धारा, सितम्बर, १९५४ ।

जट्-जट्टनी

'टीकवा मँगलीओ जट्टा टीकवो न लेल जट्टा ।
मँगीआ उदास मोर, हम नहीं जएबौं जमुनमां के तीर ।।'

( " मैंने तुमसे टीका माँगा था तुम नहीं लाए । मेरी माँग उदास है यमुना के किनारे नहीं जाऊँगी । )

जट्टा उत्तर देता है

'जब जब टीकवा लसिमी जट्टिन टीकवा काहे ने पेन्हल हे ।
हरी-हरी चुनरी समरिया मैहरा काहे गल हे ।।
माय बाप निरधन जट्टिन बचि-बचि ललको है ।
मंगीआ उदास जट्टिन मैहरा का गेल है ।।'

(" जब-जब मैं टीका लाया तब-तब तुमने पहना क्यों नहीं ? पीहर जाने से तेरी हरी चुनरी धूमिल हो गई । हे जट्टी तेरे माँ-बाप गरीब हैं वे तेरा टीका बेच कर खा गये । अब तो तेरी माँग उदास ही रह गई, तू पीहर क्यों गई ? " )

अब जट्टी की मूक मानमनौआ प्रारंभ होती है । जट्टा मनाने का अभिनय करता है पर जट्टी मानती नहीं । वह ठमक-ठमक कर दूर हो जाती है । यहाँ से दूसरा अंक प्रारंभ होता है । जट्टा खीझ कर कहता है -

'लम्म के चलिह जट्टिन लम्म के चलिह न ।
जैसे कांच करचिया लम्मे तैसे लम्मिह न ।।

(" हे जट्टी, नम्रतापूर्वक चलो । जैसे कच्चे बांस की टहनी झुकी रहती है वैसे ही झुक कर रहो । " )

जट्टी उत्तर देती है -

'न लम्मबौ न लम्मबो हो जट्टा न लम्मबौ न ।
जैसे गोहुमन सांप ऐंठली तैसे ऐंठबौ न ।।

("हे जट्टा मैं नहीं नम्रता से रहूँगी । जिस प्रकार गेहुँमन सर्प गर्वोन्मत्त होकर रहता है उसी तरह रहूँगी ।" )

जट्टा

'लम्म के चलिह हे जट्टिन लम्म के चलिह न ।
जैसे गाँव के पुतोहु लम्मे तैसे लम्मिह न ।।

("हे जट्टी नम्रतापूर्वक चलो । जिस तरह गांव की बहुएं नत होकर चलती हैं उसी प्रकार चलो ।" )

जट्टी

'न लम्मबौ न लम्मबो हो जट्टा न लम्मबो न ।
हम त बाबा के दुलारी धीया, ऐंठ चलबौ न ।।

("हे जट्टा मैं नहीं नम्रता से रह सकती । मैं अपने पिता की प्यारी कन्या हूँ मैं तो इठला कर ही चलूँगी " । )

अब जट्टा धमकी की मुद्रा में कहता है

'लम्म के चलिह हे जट्टिन, लम्म के चलिह न ।
हमर बाबा सरदार जट्टिन, बैंगवाए देतौ न ।।

("हे जट्टी नम्रतापूर्वक चलो। नहीं तो मेरे पिता सरदार हैं तुम्हें बँधवा दूँगा।")
इस पर जट्टी भी ठमक कर कहती है—

'न सम्मथो न सम्मथो हो जट्टा न सम्मथो न।
हमर बाबा जमींदार जट्टा, छोड़ाये लेतौ न ।।'

("हे जट्टा मैं नहीं नम्रतापूर्वक चलूँगी। मेरे पिता जमींदार हैं वे मुझे छुड़ा लेंगे।")

दूसरा अंक समाप्त होकर अब तीसरा अंक प्रारंभ होता है। इसमें जट्टा पर देश जाने की तैयारी करता हुआ कहता है—

'हमर त टोपिया बेच बेल जट्टिन
अब जट्टिन जाये देहु बिदेस।
हमर त कुरता बेच बेल जट्टिन,
अब जट्टिन जाये देहु बिदेस ।।'

("हे जट्टिन तुम तो कुरता-टोपी बेच कर खा गई, अब मुझे परदेश जाने दो।")

जट्टी इनकार के मुद्रा में कहती है—

'मोंढ़ू से उत्तिम सिलाय देब हो जट्टा,
पेन्हाय देब हो जट्टा।
जनि जट्टा जाहु बिदेस ।।'

("हे जट्टा मैं उससे भी उत्तम सिलाकर तुम्हें पहनाऊँगी। तुम हमरा बिदेस मत जाओ।")

जट्टा—

'हमर त धोतिया बेच बेल जट्टिन
अब जट्टिन जाय देहु मोरंग देस।
हमर त छाता बेच बेल जट्टिन,
अब जट्टिन जाये देहु मोरंग देस।

("हे जट्टी मेरी धोती और छाता तो तुम बेच कर खा गई। अब मुझे मोरंग देश जाने दो"।)

जट्टी रोने की मुद्रा में भ्रमय भरे शब्द में कहती है—

'मोरंग मोरंग सुनिये, मोरंग मति जयु हो जट्टा
मोरंगवा में असली जोगनियाँ हो जट्टा।
उतरियो न ताके मतरियो न ताके हो जट्टा ।।

( "मैं मोरंग-मोरंग सुनती हूँ मोरंग नहीं जाओ। सुनती हूँ कि मोरंग में असली जोगिन रहती हैं जो योग करने के पश्चात उलट कर देखती भी नहीं। )

जट्टा—

'मोरंग मोरंग सुनिये मोरंग हम जाएब है जट्टिन।
मोरंग से टीकवा ले आएब है जट्टिन ।।
मोरंग में असली जोगिनयाँ है जट्टिन।
मोढ़ू के पेन्हा के तोरा ललचाएब है जट्टिन ।।'

# परिशिष्ट

## १ कठपुतली का खेल

कठपुतली के खेलों का सम्बन्ध सुदूर इतिहास की गहराइयों से जुड़ा हुआ है। यह बताना कठिन है कि यह खेल कितना प्राचीन है अथवा इसका मूल स्रोत क्या है। भारतीय पूर्वकालीन तान्त्रिक अनुष्ठानों, चीन के प्राचीन धार्मिक उत्सवों, इजिप्त के मकबरों और ग्रीस के दार्शनिक विचारों में इसका उल्लेख मिलता है। भारतवर्ष और उसके निकटवर्ती देशों में तो यह खेल अभी भी किन्हीं अंशों में जीवित है। नाटकों में प्रयुक्त 'सूत्रधार' शब्द से कठपुतलियों के सूत्र द्वारा संचालित करने का आशय ही सम्बन्ध है। सूत्रधार का प्रयोग इसी कठपुतली के खेल से नाट्यशास्त्र में अपनाया गया 'यह निर्विवाद है। इसमें सन्देह नहीं कि कठपुतली का खेल प्राचीन काल से ही लोगों के मनोरंजन का सर्वप्रिय साधन रहा है। भारतवर्ष में आज भी राजस्थान मालवा सौराष्ट्र महाराष्ट्र और मलाबार प्रान्त के कुछ भागों में यह परम्परा-प्रचलित खेल विद्यमान है। भारतवर्ष के बाहर इसका जो रूप मिलता है वह निस्सन्देह भारतवर्ष के अनुरूप ही है। पश्चिम में आधुनिकता का स्पर्श पाकर अब तो थियेटरों तक में यह खेल सम्मान पाने लगा है जहाँ लोग प्रवेश पाने के लिये लालायित रहते हैं। कहना न होगा कि कठपुतली का खेल अपनी सर्वसुलभ विशेषताओं और अपनी चमत्कारिक कला एवं प्रभाव के कारण ही भारत लंका चीन जावा और सुदूर पश्चिम के कुछ देशों में नष्ट न होकर लोक-मनोरंजन का माध्यम बना हुआ है।

### कठपुतली का निर्माण

कठपुतली वैसे तो शाब्दिक अर्थ के अनुसार काठ की पुतली है पर उसके निर्माण में काठ के अतिरिक्त कपड़ा और चमड़ा भी काम में लिया जाता है। कठपुतली लम्बे-चौड़े आकार की गुड़िया की तरह लचकदार पुतली होती है जो रंगीन वेशभूषा और कल्पित आकार-प्रकार एवं सज्जा के साथ तैयार की जाती है। देहली तथा जयपुर-जोधपुर में कठपुतलियाँ तैयार करने वाले कई पेशेवर लोग रहते हैं। गोल चेहरा लम्बी मछली की भाँति आँखें तनी भौंहें और लम्बे कानों तक खिंचे हुए ओठों को देखकर पुतलियों की खास ढब पहचानी जा सकती है। उसमें अधिक वजन नहीं होता। कुछ देशों में प्लास्टर के साँचों का प्रयोग किया जाता है जिससे कि आकृति में समानता बनी रहे और काम भी जल्दी हो जावे। जयपुर की पुतलियों में व्यक्तित्व के अनुरूप लम्बाई-चौड़ाई होती है। प्रत्येक पुतली के पीछे सूत्र बाँधने के लिए हुक होता है। इन पुतलियों को खराद पर ऊपर से रंग रोगन लगाया जाता है। राजस्थानी पुतलियों का रंग राजस्थानी शैली से मिलता है। दक्षिणी पुतलियों की बनावट दाक्षिणात्य ढंग की होती है।

## मुगल दरबार

पुतली का खेल करने वाला किसी भी समुचित स्थान पर एक चारपाई खड़ी करके उसके आगे अपनी पुतलियों का मंच बना लेता है। भारतवर्ष में मुगल दरबार जैसे ऊँचे ऊँचे स्तम्भों और मेहराबों के पीछे पुतलियां संचालित की जाती हैं। दर्शक सामने बैठते हैं जिससे उन्हें प्रत्येक गतिविधि दरबार में होती हुई दीखती है। दरबार की छत खुली हुई होती है जहां से सूत्रधार पुतलियों को उतार कर अपनी अंगुलियों के कुशल संचालन से सजीवता का आभास उत्पन्न करता है। यह दरबार रंगीन वस्त्रों का बना हुआ होता है जो कहीं भी रस्सियों से बांधकर चारपाई के आगे शामियाने की भांति खड़ा कर लिया जाता है। दरबार की ऊँचाई प्राय: ३ से ४ और लम्बाई ८ से १० फुट तक होती है। और उसी प्रमाण में पुतलियां होती हैं। राजाओं की पुतलियां बड़ी और दरबारी तथा आम लोगों की पुतलियां छोटी होती हैं। साधारण व्यक्ति राजा के सम्मुख आते हुए कांपते हैं। नर्तकी एक विशेष ढंग के साथ दरबार में एक हाथ से चाँवरे का छोर उठाये नृत्य करती है और पास ही ढोलकिया आते हुए ताल देता है। नृत्य की साधारण गति कत्थक से बहुत कुछ मिलती है। शूरवीर मंत्रवत् तलवार घुमाते हैं जिससे एक अतिमय वातावरण बन जाता है। जोधपुरी पुतली वाले तो इस कला में अत्यन्त निपुण हैं।

## कठपुतली के प्रकार

प्रमुख रूप से कठपुतली के चार विशिष्ट प्रकार उल्लेखनीय हैं —

१ भारतीय कठपुतली —जिसे सूत्र द्वारा संचालित किया जाता है। लंका और ब्रह्मा में भी इसी प्रकार की पुतलियों का प्रचार है। इन पुतलियों के अंग एक-दूसरे से जुड़े हुए और लचकदार होते हैं। यह सबसे अधिक प्रचलित प्रकार है।

२ मौजों वाली पुतली —(ग्लोव डॉल) का प्रचार इंग्लैण्ड में 'पंच और जूडी' फ्रांस में 'गुगनाल' एवं जर्मनी में 'कैसपर' के नाम से पाया जाता है।

३ सलाई वाली पुतली —नीचे की ओर से सलाई द्वारा संचालित की जाती है। तुर्किस्तान और चीन में इसका प्रचलन है।

४ छाया पुतली —इसका भी एक प्रकार है जो सलाई द्वारा संचालित होती है। पर मुख्य पुतली की अपेक्षा उसकी परछाईं को ही पर्दे पर दिखाया जाता है। दक्षिण भारत में 'पावाकूथू' के नाम से यह पुतली प्रसिद्ध है।

## प्रदर्शन के विषय

उत्तर भारत के गाँवों में 'कठपुतली रो खेल किरासो' की आवाज देकर घूमने वाले कई व्यक्ति उन दिनों दीख पड़ते हैं जब कि लाग लागी समय में होते हैं। राजस्थानी पुतली (जिसे भारतीय पुतली कहा जा सकता है) अपना विशिष्ट महत्व रखती है। मलाबार में इन्हीं पुतलियों के द्वारा रामायण महाभारत आदि की कथाएं प्रदर्शित की जाती हैं। मंदिरों के उत्सवों के अवसर (पुरम् या मेला) पर इनके खेल आयोजित होते हैं। कुकुर, परम्परा से कठपुतली के खेल करने वाले इन्हीं अवसरों पर अपना काम करके वार्षिक आय के रूप में कुछ प्राप्त करते

है। खेल दिखाने का स्थान मंदिर अथवा कोई नियोजित खुली जगह पर ही 'कुथुमंडपम्' के नाम से बनाया जाता है। उत्तर भारत में रामायण अथवा महाभारत की कथाओं के बजाय ऐतिहासिक घटनाओं अथवा सामाजिक हास्यों के प्रदर्शन का रिवाज अधिक है।

राजस्थान की कठपुतलियों के पृष्ठ में ऐतिहासिक वृत्तों का अथवा लोक-प्रचलित कथाओं का समावेश है। राजा अमरसिंह राठौर के शौर्य वर्णन और प्रदर्शन में जयपुरी पेशेवर बहुत निपुण है। राजा का खेल मुगल दरबार से आरम्भ होता होता है। सात किले में दरबार भरा है। ढालक की थाप के साथ गीतकार गीत-कथा को प्रारंभ करता है। अकबर और शाहजहां का जमाना है। अमरसिंह दरबार में नहीं है। शाहजहां अमरसिंह की गुस्ताखी से खफा होकर तुरन्त दण्ड घोषित करता है। अमरसिंह का राजपूती खून खौल उठता है। वह बादशाह की इस आज्ञा का विरोध करता है। इस पर बादशाह अमरसिंह को तुरंत दरबार में उपस्थित होने की आज्ञा देता है। अमरसिंह दण्ड की रकम जमा करने के बहाने दरबार में आता है और अपनी तलवार से कई व्यक्तियों को मौत के घाट उतारता हुआ बादशाह पर हमला करता है पर सौभाग्य से वह भाग जाता है। घटना का मौखिक स्वरूप कुछ इसी प्रकार है।

यद्यपि यह घटना सन् १६४४ की है, पर समस्त उत्तर भारत में कठपुतली-वालों के द्वारा वह अपने लोकग्राही रूप में अभी भी ताजी है। इधर सूत्रधार अपनी कुशलता से अमरसिंह की विशेषताओं को नाटकीय ढंग से प्रदर्शित करता है उधर उसकी सहयोगिनी ढोलक वाली अपनी मारवाड़ी धुनों में घटना को गाती है और ढोलक की तेज थापों और सूत्रधार की सीटी के साथ पुतलियां मचककर चपलतापूर्वक खेल में रौनक लाती है। छोटे से मुगल दरबार में युद्ध क्रोध और साहस के कार्यों का दृश्य देखने योग्य होता है।

मधुकर के शब्दों में सूत्रधार को कलाकार, कारीगर, संगीतज्ञ भाट और प्रमुख रूप से किस्सागो होना पड़ता है, तभी वह कुशलतापूर्वक अपनी कठपुतलियों द्वारा प्रभावित कर सकता है।

बालकों के लिए इन पुतलियों में ऐसी सजीवता है जो परियों के लोक से कम नहीं। राजपूताने के साहस और मुगल दरबार का वातावरण कल्पना और पुतलियों के माध्यम से उभर आता है।

## संरक्षण की आवश्यकता

पुतलियों का अपना संसार है। इस प्राचीन लोक-कला का संरक्षण जरूरी है। कठपुतलियों का खेल करने वालों की अपनी खास विशेषताएं हैं जिन्हें वे परम्परा से सहेजे हुए रहते हैं। कठपुतलियों का एक साथ जमाव वातावरण में गति पैदा करना और ध्वनि के अनुरूप चपलता का एक साथ निर्वाह करना कुशल एवं पेशेवर कलाकार के लिये ही संभव है। भारतवर्ष (राजस्थान में) यह कला पूरे जोश के साथ विकसित हुई। जोधपुर के निकट वर्षों से इस कला को धंधे के रूप में पोषित किये कई कुटुम्ब बसे हुए हैं। यही लोग समय-समय पर दूर-दूर तक

यात्रा करते हैं। राजपूत राजाओं और जागीरदारों ने अपनी समृद्धि के युगों में इन्हें खूब आश्रय दिया। गुजरात काठियावाड़ और मालवा में भी उन्हें यथोचित संरक्षण मिलता था। आज भी लोक-मनोरंजन के साधनों के पुनरुद्धार के इस काल में कठपुतली के खेल को पुनः प्रतिष्ठा प्रदान करना राष्ट्र के लिये गौरव का विषय होगा। इस दृष्टि से भारत के सूचना और प्रसार विभाग ने कुँवरसिंह पर एक खेल तैयार करवाया है 'श्री कुँवरसिंह की टेक' के नाम से प्रसिद्ध है। यह प्रशंसनीय प्रयोग है इसी माध्यम से और भी घटनाएँ प्रस्तुत करना अपेक्षित है।



# २ छाया नाट्य

छाया का अपना अनोखा सौंदर्य है। उसमें रहस्यात्मकता और आश्चर्य भावना का स्पर्श निहित है। कल्पना और सत्य दोनों यहाँ एक साथ आते हैं।

छाया-नाट्य की परम्परा अत्यन्त प्राचीन है। भारत चीन और दक्षिणपूर्वी एशिया में यह कला कभी अपने चरमोत्कर्ष पर पहुँच चुकी थी। रूस में बाल शिक्षण के लिए प्रयुक्त 'टॉय थियेटर' के समानान्तर ही इस माध्यम का विकास हुआ। भारतवर्ष में छाया-नाट्य लोगों के मनोरंजन का साधन बनकर सर्वव्यापी महत्व की वस्तु तो बना ही किन्तु उसने निकटवर्ती देशों को भी प्रभावित किया है। मलाबार और आन्ध्र के गाँवों में इसके खेल आज भी उत्सुकता से देखे जाते हैं। मलाबार में इसे 'पावाकुतु' के नाम से पुकारते हैं। तामिलनाड में भी इसका पर्याप्त प्रचार है।

छाया-नाट्य लोगों का अपना मनोरंजन है। आन्ध्र मलाबार और तामिल नाड में इसका खेल करने वाले दल प्राय गाँव-गाँव घूमा करते हैं। पौराणिक आख्यानों के आधार पर कथाओं का सिलसिला बैठा कर नाटक प्रस्तुत करना इन दलों के लिए सहज विषय है। तामिलनाड में कम्बन रामायण का पाठ किया जाता है। अब छाया-नाट्य के विषय देवता राक्षस और पुराणों के प्रसिद्ध चरित्र हैं।

छाया-नाट्य आरम्भ करने के पूर्व बाँस की दो बल्लियों पर एक सफेद कपड़ा तान दिया जाता है। यह आयोजन प्राय गाँव के बाहर किसी जलाशय या मन्दिर के निकट अथवा नारिकेल या ताड़ वृक्ष की पृष्ठभूमि लेकर किया जाता है। पट के पृष्ठ में कुछ दूरी पर दीपक प्रज्वलित किये जाते हैं। नाट्य का प्रारम्भ करने के पूर्व दर्शकों की ओर अन्धकार कर दिया जाता है। पट पर दीपकों के प्रकाश के सहारे चमड़े या काठ की बनी हुई आकृतियों की छायाएँ संचालित की जाती हैं। ज्यों ही छाया-नाट्य शुरू होता है पट के निकट बैठे कथोपकथन संवाद आरम्भ कर देते हैं। आकृतियाँ संचालित करने वाला सूत्रधार पर्दे के पीछे इस तरह बैठता है कि उसकी छाया पट पर नहीं आने पाती। आकृतियों को संचालित करते समय वह भी कभी-कभी पृष्ठ से ही संवाद बोलता है। दल के मुख्य गायक दर्शकों के सामने पट के आगे बैठे ऊँची आवाज में कथा-पाठ करते हैं। इस तरह छायानाट्य धूमधाम से आरम्भ होते हैं।

छायानाट्य की कला ने बर्मा मलाबार, स्याम और इण्डोनेशिया के अनेक आधुनिक नृत्यों को प्रभावित किया है। उदयशंकर ने इस माध्यम से रामलीला को नूतनतम रूप में प्रस्तुत कर प्रयोग को सफल बनाया है। जावा और बाली शैलियों के रूपों पर प्रभाव का आरोप अधिक स्पष्ट है। जावा के छाया-नाट्यों की अधिकांश कथाएँ भारतीय हैं। इसे यहाँ 'वायंग' या 'वायंग' कहते हैं। राम और अर्जुन यहाँ के मुख्य एवं प्रिय पात्र हैं। चीन में छाया-नाट्यों का शिल्प अधिक अच्छी तरह विकसित हुआ है। चीन को इसे दूर तक ले जाने का

भेद भी प्राप्त है। यहाँ के लोगों का यह प्रिय मनोरंजन है। लगभग पच्चीस वर्ष पूर्व से एक अमरिकी स्त्री पामिल बेस्टन इस माध्यम का प्रयोग अमेरिका में करती आ रही है। उसने अनेक प्रयोग किये हैं। चीन व बहु आकृतियों के प्रदर्शन की यह कला सन् १९२१ में लेकर आयी थी। उसकी आकृतियाँ और प्रदर्शन का ढंग भारतीय और चीनी ढंग का है। अब छायानाट्य का भाव अन्तर्राष्ट्रीय महत्त्व है।

इतना होते हुए भी छायानाट्य पूर्णतया लोकधर्मी है। ग्रामीण जीवन में उसका प्रभाव अटूट है। लोगों के इतने निकट होने के कारण यह शैली किसी भी परिष्कृत बाह्य साधन के प्रभाव से वंचित है। यह अधिक संभव है कि लोगों की भावनाओं से उसका सम्बन्ध होने के कारण छायानाट्य सम्बन्धी प्रयोग सफल होंगे।



# ३ रास

रासलीला का रंगमंच अत्यन्त साधारण और सरल होता है। ऊँचे तख्त या चबूतरे पर चादर बिछा दी जाती है। उसी पर अभिनेता आ जाते हैं। जनता चारों ओर घेर कर बैठ जाती है। एक ओर स्त्री और दूसरी ओर पुरुष। राधा कृष्ण और सखियों के पदार्पण करते ही जनता उठकर उनका अभिनन्दन करती है। कोई चरण-स्पर्श को दौड़ पड़ते हैं। राधा और कृष्ण काठ की बनी नक्काशीदार कुर्सी पर विराजमान होते हैं और नान्दी पाठ प्रारम्भ हो जाता है। जिसमें जयदेव के गीत-गोविन्द वल्लभाचार्य और हितहरिवंश आदि के स्तोत्रों से वन्दना होती है। इसके बाद एक सखी कृष्ण से कहती है—'रास को समय है गयो अब आप पधारो।' कृष्ण खड़े होकर राधिका जी से निवेदन करते हैं—

राधे रूप उजागरि श्याम कामिनी कृपा की कोर। आगे कृष्ण फिर निवेदन करते हैं—

रसिकजन रजधानी महारानी कृपा करि हेरो।
मन मोहत राधे तेरो।
चलो चलें सब बन की ओर
करिए कृपा की कोर,
राधा भानुकुमारी।

राधा— नन्दकिशोर गोकुल कुञ्ज बिहारी।
कृष्ण— चलिये सघन बन की ओर ओ मम प्राण पियारी।
बोलत चातक मोर फूली अति फुलवारी।।
राधा— मैं न चलूँ बन की ओर तू नटखट गिरधारी।
(दर्शक—कृष्ण भगवान की जय)
तुम प्रीतम चित चोर उलटी रीत तुम्हारी।
कृष्ण— हा हा काहे कहावत चोर, तुम चित चोर बिहारी।
निरखो कृपा की कोर तुम राधा प्यारी।
ब्रज बनितन सिरमौर, तुम भोरी भारी।

इसके बाद कभी राधा-कृष्ण का युगल नृत्य होता या फिर सामूहिक नृत्य होता जिसमें राधा कृष्ण गोपियाँ और ग्वाल शामिल होते हैं। इस प्रकार नृत्य गायन और कथोपकथन के साथ रासलीला चलती रहती है। अन्त में कृष्ण वृन्दावन की महिमा का वर्णन करते हैं—

राज-पाट को नाहिं करैया, कोटि कमरिया आप धरैया।
रथ बिमान पर नाहिं चढ़ैया, तरु पीठ पर नाहिं चढ़ैया।
पावन पावन भये डोलो ब्रज रज सम कोउ नाहिं।
जो रस बरस रह्यो ब्रज माँही या को दरसन भी कछु नाहिं।

—साहित्यकार, अगस्त १९६६ से साभार उद्धृत।

# ४ राजा हरिश्चन्द्र नाच का अंश

## (रंगत लावनी)

भजी सत का राजा सत की रानी सत की धीमी आसमान में तानी। भजो सत का पवन सत का पानी सत की राजा बोलते बानी ॥१॥ भजी सत का सूरज सत का चन्दा सत का न्याव देवसी छानी। सत के दंत बत्तीस बनें के सत की जबान बात है सारी। भजी सत के काम पर शीस बनें के सत के नाम को जपत उभारी ॥

(बोल राजा हरिश्चन्द्र को)

—•—

## (रंगत छोटी)

सतधारी हरिश्चन्द्र भाये राजा सतधारी हरिश्चन्द्र ।टेक। जिन दुख गणपत के सुमरत मिट जाय मन को धन्द ॥ सरसत माता तुम्हें मनाता बांच बड़ा को छंद ॥ तारालोचनी नार हमारी रहे मन में आनन्द ॥ सुन्दर सूरत बड़ी है शोभा नजर करी सब बन्द ॥२॥ पुरी अयोध्या में राज हमारा तपता सूरज चन्द । सतयुग के सतधारी राजा सुत सुत सूरज मंद ॥३॥ नाम लिया से निरमल होवे कट जावे सब फंद । इन्द्र लोक में नाम जिन्होंका जपी हुए सब मंद ॥४॥

( बोल तारालोचनी को )

—•—

## (रंगत दोहरी)

हूं तो म्हारे तारालोचनी नार । सत को करो सभी शृंगार ॥ टेक ॥ पति हमारा सतधारी हरिश्चन्द्र सत की धारी नार । धुत करम की नाव बनाके उतरांगा समुद्र पार ॥ १ ॥ झूंठ बोले जो कोई जन मारे सो नर नरक निहार । सतयुग में सतधारी राजा हुआ मुलक में सार ॥ २ ॥ भूक को भोजन मिल जावे दुखिया पावे इकार । तन मन धन कोई हम देस्यां देवो सिर को मार ॥ ३ ॥ पति म्हारो परमेस्वर म्हारा दिल में नेको धार । नित उठ सेवा करूं मंदरो रखो तुम्हारी नार ॥ ४ ॥

( बोल ध्रुव को )

—•—

आयारे धरमराज का दूत देखने आयारे ॥ टेक ॥ हुकम करने सतधारी राजा जिन यहां आया । जिन ढूं लाया ॥ १ ॥ आयारे ॥ धरम पत्र में नाम लिखाया धन्नी ढूं बैकुंठ पौहचाया ॥ सब चौरासी जिहे भुगताया ॥ आयारे ॥ ३ ॥ ऊपर है सूरज की मार लगाया । भर मुट्ठी पानी को लाया । आयारे ॥ ४ ॥ जहां सत होय वहां हम जाया । आकर हुकम आज उठाया ॥ आयारे धरमराज का ॥ ५ ॥

( बोल तारालोचनी को )

—•—

सुन्दर कुछ बोलो बोल्या है सब होय। बिना किये दूसरे के दिल की क्या जानेगा कोय। मरे म्हारा महल ० ॥

( बोल नागनी को )

—•—

कोड़ी मित्र बिछड़ा पड़ग्या सो राजा तुम्हीं मिलावन हार। उठ राजा क्यों बैर सवाई सबकुलीसभी हलकार ॥ मजी बोल ॥

( बोल राजा को )

—•—

बड़ो बोल हम को लागे मैं हूं धूल समान। भर निद्रा में चमक उठाई दुख सुख सुन तो काम ॥

( बोल नागनी को )

—•—

हाथ जोड़ परजी करूं सो राजा सठ का नाम घुड़ाय। इतनो पुण्य पस्त तम बांधी म्हाने मूरख मोड़ाय ॥ २ ॥

( बोल राजा को )

—•—

जग मांगों तो मग हम देवां तन मांगों तो तैयार। देस छोड़ परदेस विरोमा तम कहूं ललकार ॥ मरे म्हारा महल मनाड़ी ॥ ३ ॥

( बोल नागनी को )

—•—

सदी खायें कदम के नीचे पिय सूता था सुख सेज। भारी भिर नाचन नू मैं पग्यो खिर गयी मूरज तेज ॥ ४ ॥

( बोल राजा को )

—•—

सेष नाग पाताल को सो बा को सच्चा कर की रूप। सब कहूं दो मामें हो यहां से हम सतवादी भूप ॥ ५ ॥



# नाच की प्रमुख धुन

बोल　　पियुजी हमारा पीला
　　　पियुजी पधारे परदेस
　　　　मरे आगम का तो बिछावा भी

## स्वर-मालिका

नि नि नि नि नि सां सां सां रें सां नी सां सां
पि यु ऽ जी ऽ ह मा ऽ रा पी ऽ मा ऽ

ध नी ध ऽ प म ग म प रे सा प म ध म
पि यु ऽ ऽ जी ह मा ऽ ऽ रा ऽ पि यु जी ध

रे रे रे रे मरे म म प प प प
पाऽऽ रेऽऽ प र दे ऽ ऽ स

सां म रे सारेसा नी प नी, प पधप
म रे ऽ आऽऽ ग म ऽ ऽ काऽऽ

प ध म प म प ध म ग रे सा रे
ऽ ऽ जी ऽ ऽ बि छा वां ऽ ऽ ऽ ऽ

सा सा सा सा
जा ऽ ऽ ऽ



# ५ बालमुकुन्द गुरु और कालूराम उस्ताद की वंश-तालिका

(१)




(२)



# ६ चन्द्रसखी रचित गीति-नाट्य

(पृष्ठभूमि)

गढ़ मथुरा सूँ चली गूजरी
बिंदराबन में आई, मेरा राम ।
आगे ए साँवरियो मारग
रोक लियो हरे राम ॥

(कृष्ण)

खड़ी रे गूजरी खड़ी रे गुवालन
खड़ी रे ए बिंदराबन नार ।
महीड़ा री एक दहीड़ा रो
दाम ए दे ज्यावो हरे राम ॥

(गोपी)

दाम न लाडू दाम न पेड़ा
दाम न मिश्री छुहारी मेरा राम ।
महीड़ा री एक दहीड़ा री
दाम ए ना देवाँ हरे राम ॥

(कृष्ण)

दाम ए लाडू दाम न पेड़ा
दाम न मिश्री छुहारी मेरा राम ।
महीड़ा री एक दहीड़ा री
दाम न ना छोड़ाँ हरे राम ॥

(भावात्मक नृत्य)

मटकी भी फोड़ी कान्हो महीड़ो ढुंळायो
माखन मौंप लगायो मेरा राम ।
ईंडुणी ए क ईंडुणी ताल में
बुहाय दीनी हरे राम ॥
हार तुड़क लियो चीर झटक लियो
मोतियन की लड़ तोड़ी मेरा राम ।
चोरे ए चूंदे पर बाँवरो
मन दीन्यो हरे राम ॥

(दृश्य परिवर्तन)

विदराबन सैं भाल गूजरी
मइ गोकल में भाई, मेरा राम ।

म्याई रे नंदजी की पोळी
भोममा हरे राम ॥

(मापी)

सुण सुण ए म्हारी मात जसोदा
सुण नंदजी की राणी मेरा राम ।

ऐसो ए उदमाद्यो कान्हो
के जायो हरे राम ॥

(यशोदा)

कोई थारो तोड़यो कोई थारो फाड़यो
कोई थारो करयो उजाड़ो मेरा राम ।

तूं क्यूं ए गूजर को दे छै,
ओलमा हरे राम ॥

(गोपी)

मटकी भी फोड़ी कान्हो महिड़ो म्हैंकायो
माखन भोग लगायो मेरा राम ।

ईंडुणी एक ईंडुणी बस में
सुहाग बीनी हरे राम ॥

मोरे ए पूँच पर सांवरो
मल दीन्यो हरे राम ॥

(यशोदा)

घर जा ए गूजरी घर जा गुवालण
घर जा ए वेंदराबन नार ।

म्हारै ए कानुड़ा सूं मी
भोममो हरे राम ॥

(दृश्य परिवर्तन)

सांझ पड़ी दिन आथण लाग्यो
कान्ह, मऊ से आया मेरा राम ॥

(यशोदा)

थाई रे कानुड़ा तेरा
ओलमा, हरे राम ।

घर तेरे माखन घर तेरे महिड़ो
घर तेरे निरख पनेरी मेरा लाल ।

एसो रे पिलमाया मालन
क्यूं खायो हरे राम ॥

घर तेरे राधा घर तेरे रुकमण
घर तेरे सीता सी नार, मेरा लाल ।

ऐसी रे मनमानी गूजरी
क्यूं छेड़ी हरे राम ॥

(कृष्ण)

विन्द्राबन की कुंज गलिन में
बैठयो धेनु चराऊं मोरी माय ।

बैठी ए मामी के ठोकर,
क्यूं मारी हरे राम ॥

(कवि वचन)

मनहरणी मन बाल कृष्ण छवि
हरख निरख सुख पाऊं मेरा राम ।

मूठी ए मुखरकी स्याई,
मोसमा हरे राम ॥



बुकसेलर, जयपुर। ३५ पूरण भगत का ख्याल। ३६ पूरणमल को ख्याल हरचंद राम ईश्वरलाल बुकसेलर जयपुर। ३७ पूरणमल का मारवाड़ी खेल पं० बंशीधर शर्मा प्र० बंशीधर शर्मा कीड़वाना। ३८ प्रणवीर राठौड़ पाबूजी राठौड़ मारवाड़ी खेल पं० बंशीधर शर्मा पं० बंशीधर शर्मा कीड़वाना। ३९ बूढ़ा बनड़ा का ख्याल, जगन्नाथ उपाध्याय पं० पीयूलालात्मज जगन्नाथ उपाध्याय कड़क्का चौक अजमेर। ४० बूढ़ा बालम का ख्याल नंदराम ईश्वरलाल बुकसेलर, जयपुर। ४१ पनियारे लागेरे का ख्याल पंसारी लाल नंदराम कन्हैयालाल स्टाम प्रेस आगरा। ४२ मालदे हाड़ी रानी को ख्याल मंगीर हसी ज्ञानसागर प्रेस बंबई। ४३ मूमल महेंद्रे का खेल तेज कवि ( श्रीमाली ब्राह्मण ) जगन्नाथ तुलसीचंद मस्ता जैसलमेर। ४४ मोरध्वज कड़ी ख्याल प्रेमसुख ज्ञानसागर प्रेस बंबई। ४५ मोरध्वज को ख्याल बड़ा पं० किशनलाल नसीराबाद ईश्वरलाल बुकसेलर, जयपुर। ४६ राजा रिसालू को ख्याल बालीराम ज्ञानसागर प्रेस, बंबई। ४७ राजा रिसालू नौपदे का ख्याल, बालीराम ईश्वरलाल बुकसेलर, जयपुर। ४८ राजा रिसालू नौपदे को ख्याल बाली-राम हिन्दी पुस्तकालय मथुरा। ४९ लैला मजनू पाक मुहब्बत का ख्याल नानूलाल, श्याम काशी प्रेस मथुरा। ५० शीलो सतवंती का ख्याल पं० किशनलाल मुस्तानमल प्रिंटिंग प्रेस ५१ सत्यनारायण व्रत कथा मारवाड़ी खेल पं० बंशीधर, प्र० बंशीधर कीड़वाना। ५२ सभापर्व अर्थात श्रीकृष्ण ख्याल नानकलाल राणा ५३ सील कमर गुलबुल खानम्या का ख्याल हरीकरण मिश्र हरिप्रसाद भागीरथ बंबई। ५४ सुलतान मरवण भाट का ख्याल कीरतां तेली ईश्वरलाल बुकसेलर जयपुर। ५५ सूरज कुंवर का ख्याल फतहचंद ईश्वरलाल बुकसेलर जयपुर। ५६ (सत्यवादी राजा) हरिश्चंद का बड़ा ख्याल पं० किशनलाल मुस्तानमल प्रिंटिंग प्रेस नीमच। ५७ (सत्यवादी राजा) हरिश्चंद का बड़ा ख्याल पं० किशनलाल श्याम काशी प्रेस मथुरा ५८ हीर रांझे का ख्याल नानूलाल ईश्वरलाल बुकसेलर, जयपुर। ५९ हीर रांझा का ख्याल नानूलाल राणा राम प्रेस काटन स्ट्रीट कलकत्ता।

( ख ) खत्री भीकमचंद, जोधपुर द्वारा प्रकाशित ख्यालों की सूची —

१ अमरबल मरवरी ख्याल। २ अमरसिंह राठौड़ ख्याल। ३ अमरसवार की ख्याल। ४ आसावरी को ख्याल। ५ कलयुग को ख्याल। ६ काछी जेठूवा की ख्याल। ७ केसरसिंह को ख्याल। ८ खीमजी आभलदे को ख्याल। ९ गोगा चौहान को ख्याल। १० गोपीचंद की ख्याल। ११ चंद मलयागिरि को ख्याल। १२ चंद्रसेन की ख्याल। १३ छोटा कंथ की ख्याल। १४ ढैला बिसवास की ख्याल १५. ढैला पनिहारी की ख्याल। १६ जयदेव कंकाली को ख्याल। १७ जोहरी का ख्याल। १८ डूंगरसिंह को ख्याल। १९ ढोलामारू को ख्याल। २० देवर भोजाई की ख्याल। २१ दो मोरी के बालम को ख्याल। २२ ध्रुव भक्त को ख्याल। २३ नणद भोजाई को ख्याल। २४ नरसी महेता को ख्याल। २५ नामजी नागवंती को ख्याल। २६ निहालदे सुलतान को ख्याल। २७ निहालदे मारवाड़ी की ख्याल। २८. नोटंकी मारवाड़ी को ख्याल। २९. पना वीरमदे को ख्याल। ३० पारस पी-तांबर को ख्याल। ३१ पृथ्वीराज को ख्याल। ३२ प्रह्लाद चरित्र को ख्याल। ३३ बणजारा को ख्याल। ३४ बनलीमा को ख्याल। ३५. बूढ़ा बालम को ख्याल

७ ख्याल मासाडाबी पचफूला। ८ ख्याल सिंहासदे। ९ ख्याल रिसालू मोपदे। १० ख्याल हीर रांझे का। ११ ख्याल छैंपा पनहारी का। १२ ख्याल समीचर का।

( ङ ) रामलाल नोपाणी, ९७ काटन स्ट्रीट, कलकत्ता द्वारा प्रकाशित (हमारे प्रतिरिक्त)–

१ ममसदार का ख्याल। २ इन्द्र सभा का ख्याल। ३ हीर रांझा का ख्याल। ४ जगदेव कंकाली का ख्याल। ५ चन्द्रप्रताप का ख्याल। ६ मालदे हाडी राणी का ख्याल। ७ हकीम गरमीवाला का ख्याल। ८ बीरमदे सोनगरी का ख्याल। ९ चंवरकंवर फूलकंवर का ख्याल। १० राजा भोज भानुमती का ख्याल। ११ पूरणमल भक्त का ख्याल। १२ डाला मरवण का ख्याल। १३ छोटा कंथ का ख्याल। १४ गुरी खतराणी को ख्याल। १५ चवला बैच को ख्याल। १६ ख्याल कलिजा हमु को ख्याल। १७ साहिब तू सच्च को ख्याल। १८ सेठ मुनीम को ख्याल। १९ सहजादे को ख्याल। २० लैला मजनू को ख्याल। २१ मदनसेन चंदकिरण को ख्याल।

( च ) उपरोक्त प्रकाशकों के प्रतिरिक्त —

बाबू हीराचंद नीमच। लोक साहित्य सदन जयपुर। विद्या बुक डिपो मथुरा। पुस्तक मंदिर, मथुरा। पूरणनाथ पुस्तकालय जयनाथ हुकमचंद खत्ता जैसलमेर। किशोरीलाल सत्ययमल जैसलमेर। मंगाराम प्रतापजी मथारा जालमा। किस्ताम विलास चंदाणी जैसलमेर। पं० जगन्नाथ उपाध्याय अजमेर। रामनारायण तिवारी कलकत्ता। भारतीय हिन्दू पुस्तकालय मथुरा। श्यामलाल हीरालाल श्याम काशी प्रेस मथुरा। जमना प्रिन्टिंग वर्क्स मथुरा इत्यादि-इत्यादि कई प्रकाशक हैं।

•



## ८. दिल्ली की रासलीला के संचालकों की परम्परा

महंत राधोदास
|
चतुर्भुज
|
निरंजनदास
|
रघुबरदयाल
|
जयराम
|
लक्ष्मीनारायण
|
(वर्तमान)
रामनारायण
श्यामसुन्दर
रामनाथ

सकती है । एक तो कुछ घूमने-फिरने वाली नाटक मंडलियों की स्थापना सरकारी खर्च से ही करे । ये मंडलियां देहातों में घूम-घूम कर अच्छे नाटकों का प्रदर्शन करें, रंगमंच इनका भी सीधा-सादा हो नाटकों का रूप भी लोक परम्परा का अनुगामी हो । जहां जहां ये मंडलियां जायेंगी एक नवीन रंगमंच का नमूना देहाती जनता के सामने पेश कर देंगी । उनके अनुकरण में न सिर्फ व्यावसायिक मंडलियां उसी ढंग के नाटक खेलने लगेंगी बल्कि देहातों में स्थायी रंगमंचों की भी स्थापना होने लगेगी । इन मंडलियों की साल भर में एक बार ट्रेनिंग का भी प्रबन्ध होना चाहिये । दूसरी बात जो सरकार के द्वारा की जा सकती है वह लोक रंगमंच के महोत्सवों का आयोजन । ऐसे महोत्सव अलग-अलग इलाकों में हों तो अच्छा है । उत्सवों में प्रतियोगिता और पुरस्कार का आयोजन होना चाहिये । बिहार सरकार ने लोक मंडलियों[१] के नाम से घूमने-फिरने वाली नाटक मंडलियों का संगठन किया है, और वर्ष में एक बार प्रादेशिक रंगमंच महोत्सव को भी चालू किया है ।

पिछले पच्चीस वर्षों में लोक-नृत्य और लोक-संगीत की ओर संस्कृति प्रेमी व्यक्तियों का ध्यान गया है और नगरों में उनका प्रचार भी बहुत कुछ हुआ है । किन्तु लोक-रंगमंच जैसी चीज की स्थापना करने की कोई योजना हमारी नजर में नहीं आई । लोककला को नगर और सभ्य कही जाने वाली जनता के सामने रख देना एक बात है और जन जीवन के बीच में उन्हीं के मनोरंजन और उन्हीं की सम्पूर्ण अभिव्यंजना का आयोजन करना दूसरी बात । गांव से नगरों की ओर दौलत भी खिंची उसकी मोती के साथ भी खिंचे उसकी धरती के गीत भी उड़े । क्या यह नहीं हो सकता कि उन गीतों की पौध उसी धरती में जमे फले फूले और लोक-जीवन को आनंद रस से सराबोर करे ?



१ मध्यप्रदेश के समाज सेवा विभाग ने भी 'कलापथक' नाम से हर जिले में ऐसी मण्डलियां बनायी हैं ।

सकती है। एक तो कुछ घूमने-फिरने वाली नाटक मंडलियों की स्थापना सरकारी खर्च से ही करे। ये मंडलियां देहातों में घूम-घूम कर अच्छे नाटकों का प्रदर्शन करें, रंगमंच इनका भी सीधा-सादा हो नाटकों का रूप भी लोक परम्परा का अनुगामी हो। जहां जहां ये मंडलियां जायेंगी एक नवीन रंगमंच का नमूना देहाती जनता के सामने पेश कर देंगी। उनके अनुकरण में न सिर्फ व्यावसायिक मंडलियां उसी ढंग के नाटक खेलने लगेंगी बल्कि देहातों में स्थायी रंगमंचों की भी स्थापना होने लगेगी। इन मंडलियों की साल भर में एक बार ट्रेनिंग का भी प्रबन्ध होना चाहिये। दूसरी बात जो सरकार के द्वारा की जा सकती है वह लोक रंगमंच के महोत्सवों का आयोजन। ऐसे महोत्सव अलग-अलग इलाकों में हों तो अच्छा है। उत्सवों में प्रतियोगिता और पुरस्कार का आयोजन होना चाहिए। बिहार सरकार ने लोक मंडलियों[१] के नाम से घूमने-फिरने वाली नाटक मंडलियों का संगठन किया है, और वर्ष में एक बार प्रादेशिक रंगमंच महोत्सव को भी चालू किया है।

पिछले पच्चीस वर्षों में लोक-नृत्य और लोक-संगीत की ओर संस्कृति प्रेमी व्यक्तियों का ध्यान गया है और नगरों में उनका प्रचार भी बहुत कुछ हुआ है। किन्तु लोकरंगमंच जैसी चीज की स्थापना करने की कोई योजना हमारी नजर में नहीं आई। नाट्यकला को नगर और सभ्य कही जाने वाली जनता के सामने रख देना एक बात है और जन जीवन के बीच में उन्हीं के मनोरंजन और उन्हीं की सम्पूर्ण अभिव्यंजना का आयोजन करना दूसरी बात। गांव से नगरों की ओर चौपाल भी खिंची उसकी पोथी के साथ भी खिंचे उसकी धरती के गीत भी चले। क्या यह नहीं हो सकता कि उन गीतों की पौध उसी धरती में जमे फले फूले और लोक-जीवन को आनंद रस से सराबोर करे?



१ मध्यप्रदेश के समाज सेवा विभाग ने भी 'कलापथक' नाम से हर जिले में ऐसी मण्डलियाँ बनायी हैं।

# १० नौटंकी संबंधी लोककथा

डा० पद्मसिंह शर्मा कमलेश ने नौटंकी के विषय में कुछ जान योग्य बातें प्राप्त की हैं। आपका कथन है कि नौटंकी एक प्रेम-कथा है। आधार रूप में पंजाब की एक लोक कथा इस प्रकार है —

"नौटंकी नाम की एक राजकुमारी थी जो वैसी ही प्रसिद्ध थी जैसी सिंहल द्वीप की पद्मिनी। हुआ यह कि एक बार शिकार से लौटकर फूलसिंह नामक युवक ने अपनी भाभी से पीने का ठण्डा पानी नहाने को पानी खाने को दाल-चावल और हुक्का भर कर तैयार करने को कहा। भाभी को देवर के कहने का ढंग अच्छा न लगा और उसने कह दिया कि कौन नौटंकी ब्याह कर ले आये हो जो ऐसा हुक्म चलाते हो। मैं तुम्हारी टहलवा नहीं दासी कि हुक्म बजाने के लिए खड़ी रहूं। भाभी के ये वचन युवक को तीर की तरह लगे और उसने प्रतिज्ञा की कि नौटंकी ब्याह कर ही घर लौटूंगा। घर से चला तो भाभी को भूल मालूम हुई। उसने पश्चात्ताप किया और क्षमा मांगी। नौटंकी के लाने की कठिनाइयों का उल्लेख किया पर फूलसिंह दृढ़प्रतिज्ञ रहा। इसके बाद तो भाई, माता पिता, मित्र आदि सबने समझाया पर नौटंकी का दीवाना फूलसिंह रोके न रुका। दो कुप्पियों में मोहरें भर कर वह घोड़े पर चढ़ कर चल दिया और नौटंकी के बाग में जा पहुंचा। मालिन को रिश्वत देकर उसने बाग में स्थान पाया और मालिन के बदले स्वयं राजकुमारी नौटंकी के लिये माला गूंथी जिस में जवाहरात जड़ दिये। मालिन उस हार को ले कर गई तो नौटंकी क्रोध से आग-बबूला हो गई। मालिन से बहुत पूछने पर उसने भेद नहीं बताया और अपने लड़के की बहू को उस हार के गूंथने का श्रेय दिया। नौटंकी ने हुक्म दिया कि बहू को सामने लाया जाये। मालिन के होश उड़ गये। बाग में लौटकर उसने फूलसिंह से सब हाल कहा। अन्त में फूलसिंह स्त्री बनकर महल में गया। स्त्री रूप में फूलसिंह नौटंकी से कम सुन्दर न था। नौटंकी ने उसे सहेली बनाकर एक ही सेज पर सोने का अधिकारी बना दिया। फूलों से सेज सजाई गई। दोनों एक साथ सोये। बातचीत के दौरान में फूलसिंह ने नौटंकी से कुमारी रहने का कारण पूछा तो उसने अपने योग्य वर न मिलने की मुश्किल दी और इच्छा प्रकट की कि यदि हम दोनों में कोई मर्द हो जावे तो क्या ही आनन्द की बात हो। इस पर फूलसिंह ने इष्टदेव को मनाकर यह वरदान मांगने को कहा कि हम में से कोई मर्द हो जाय। नौटंकी ने वैसा ही किया और फूलसिंह मर्द के रूप में प्रस्तुत हो गया। नौटंकी को जब बात मालूम हुई तब वह घबराई पर अब क्या हो सकता था। खबर राजा तक गई। फूलसिंह गिरफ्तार कर लिया गया और फांसी के तख्त पर चढ़ाया गया। नौटंकी प्रेमी के लिए मर्दाना वेश रखकर वध-स्थान पर आई। जैसे ही जल्लादों को राजा ने मारने का हुक्म दिया नौटंकी मर्दाना वेश उतारकर आन पहुंची

रूप में आ गई। उसने जल्लादों को धक्का देकर नीचे गिरा दिया और नंगी तलवार लिये पिता के सामने आकर कहने लगी कि या तो इसे क्षमा कीजिये या स्वयं मरने को उद्यत हो जाइये। राजा को बेटी की बात माननी पड़ी। पंडित बुलाकर दोनों की शादी कर दी गई। फूलसिंह नौटंकी को लेकर घर आया।"

ब्रज में नत्थाराम शर्मा गौड़ की लिखी हुई "संगीत नौटंकी शहजादी उर्फ धम्मारा पीरठ' को नौटंकीबाज असली नौटंकी मानते हैं। प्रेम का जो रूप उक्त लोककथा में उपलब्ध है उसका स्वरूप बहुत कुछ प्रेमाख्यानकों-सा है।



रूप में आ गई। उसने जल्लादों को धक्का देकर नीचे गिरा दिया और नंगी तलवार लिये पिता के सामने आकर कहने लगी कि या तो इसे क्षमा कीजिए या स्वयं मरने को उद्यत हो जाइए। राजा को बेटी की बात माननी पड़ी। पंडित बुलाकर दोनों की शादी कर दी गई। फूलसिंह नौटंकी को लेकर घर आया।"

ब्रज में नत्थाराम शर्मा गौड़ की लिखी हुई "संगीत नौटंकी शहजादी उर्फ मम्माद्य मीरत' को नौटंकीबाज असली नौटंकी मानते हैं। प्रेम का जो रूप उक्त लोककथा में उपलब्ध है उसका स्वरूप बहुत कुछ प्रेमाख्यानकों-सा है।

